झूँठी तीन काया, मिथ्या सब माया ।
अखै निर्गुण है निराधारो ॥१॥

माया सारी, असत असारी ।
सत सत सत सत सिरजणहारो ॥२॥

नित उठ जागो, भजन में लागो ।
ओम सोहं सोहं उचारो ॥३॥

उत्तमराम ! बोले, हरदम हरि जोले ।
हरदम हरदम देव दींदारो ॥४॥

भजन संख्या ( १६४ ) राग सारग-मलार, झझोटी, पद संगीत ।

हरदम साधो भजन में लागो ॥टेर॥

सिमरण सारो, मन कों मारो ।
जोगी ऊठ जुक्त से जागो ॥१॥

हरिजन होवो, ध्यान धरं जोवो ।
निर्गुण पद तिर्गुण से आगो ॥२॥

आपा मेटो, सोहं सत भेटो ।
हाण लाभ ठोड़ नहिं ठागो ॥३॥

'सोहं' समाया, उलट थिर थाया ।
उत्तमराम ! लेश नहिं दागो ॥४॥

भजन संख्या ( १६५ ) राग सारग-मलार, झझोटी, पद संगीत।

ब्रह बाण मेरे दिल में लागो ॥टेर॥

सतगुरू बायो, बाण पूरो आयो ।
तूटो मोह जाल को तागो ॥१॥

ब्रह चोट साले, हिये बीच हाले ।
जैसी विध घुण काठ को लागो ॥२॥

विषय रस सारा, लागे मुझ खारा ।
तज्यो जग झूँठो-झूँठ को ठागो ॥३॥

पाई फकीरी, तजी दिलगीरी ।
पहन्यो राम नाम को बागो ॥४॥

ब्रह भाल सीधी, मेरी दिल बींधी ।
उत्तमराम ! को भर्म सब भागो ॥५॥

भजन संख्या ( १६६ ) राग सारग-मलार, झंझोटी, पद संगीत।

धन धन साधो नींद को तगड़ो ॥टेर॥

आलस ओबासी, नींद की पासी ।
आवे ओचती आण करे झगड़ो ॥१॥

नींद नार मीठी, आवे अणदीठी ।
एमो कोई होवे नींद को पकड़ो ॥२॥

निंद्रा नुगरी, होवे नहि सुगरी ।
कैसी विधि करूँ–हाथ नहिं पगड़ो ॥३॥

ब्रह आग आणों, उत्तमराम! धाणों ।
जालो मोह नींद को लकड़ो ॥४॥

भजन संख्या ( १६७ ) राग सारग-मलार, झमोटी, पद संगीत ।

धन धन साधो नींद को हटको ॥टेर॥

नींद नार नेड़ी, आवे बिना तेड़ी ।
संगत बिगाड़े आवत करे झटको ॥१॥

नींद आवे नाठी, भेर लीयों लाठी ।
शिर पर चढ़ी जीव कीयो लटको ॥२॥

राव रंक सारा, नींद का चारा ।
तीन लोक को कीयो इण गटको ॥३॥

ब्रह बाण मारो, हिम्मत मत हारो ।
होय हुशियार प्रेम से पटको ॥४॥

उत्तमराम ! पूरा, लड़े संत शूरा ।
मेटो मोह नींद को खटको ॥५॥

भजन सख्या ( १६८ ) राग सारग-मलार, झझोटी, पद संगीत ।

धन धन साधो नींद को मारो ॥टेर॥

निन्द्रा नकटी, पड़े नहिं पटकी ।
वश में कीयो सकल संसारो ॥१॥

निन्द्रा नारी, करत खुवारी ।
चार कूण्ट मोह्यो जग सारो ॥२॥

निन्द्रा आवे, आलस संग लावे ।
अङ्ग अङ्ग अङ्ग मरोड़े सारो ॥३॥

सकल जग वाधा, नींद नार खाधा ।
कोऊक रह्यो गुरूजी को प्यारो ॥४॥

लागी ब्रह लाठी, नींद जब नाठी ।
फेर नहिं आवूँ–मती मुझ मारो ॥५॥

उत्तमराम ! पूरा, लड़े संत शूरा ।
आठ पहर मती कोई हारो ॥६॥

भजन संख्या ( १६६ ) राग सारग-मलार, झझोटी, पद संगीत ।

धन धन साधो नींद को काटो ॥टेर॥

राव रंक भाया, नींद आगे डाया ।
पूर्व जन्म को पड़्यो कोई आंटो ॥१॥

ध्यान धरे ध्यानी, निद्रा आवे छानी ।
ध्यान ध्यानी को कर दीयो खाटो ॥२॥

जीव सब घेर्‌या, फेर सू खेर्‌या ।
तीन लोक रो खाय गई आटो ॥३॥

मोह नींद मोटी, नींद नार खोटी ।
भजन ध्यान को कीयो इण घाटो ॥४॥

तीन लोक भटकी, संत से जाय अटकी ।
लागी लड़ाई संत नहिं नाठो ॥५॥

नींद स्याही मांगी, कागद काट्यो कांगी ।
स्याही तुम देवो कागद करूँ काठो ॥६॥

स्याही नहिं देवूं, नाम नित लेवूं ।
उठजा नुगरी कागद जाय चाटो ॥७॥

मोह सब तोड़ो, नींद को फोड़ो ।
दुर्जन पांच पचीसों दाठो ॥८॥

करी संत कटकी, नींद कूँ पटकी ।
फोड़्यो मोह नींद को माटो ॥९॥

नींद जब दोड़ी, खबर पड़ी मोड़ी ।
फकर मस्तांन संत कोई लांठो ॥१०॥

ब्रह बाण भारी, नींद नार मारी ।
अविद्या नींद को दफ्तर फाटो ॥११॥

उत्तमराम ! पूरा, लड़े संत शूरा ।
काट्यो मोह नींद को घांटो ॥१२॥

भजन संख्या ( २०० ) राग सारग-मलार, झंझोटी, पद संगीत ।

धन धन गुरूजी प्यालो भर पायो ॥टेर॥

प्याला भरपूरा, पीये संत शूरा ।
सत इतबार उसीकूँ आयो ॥१॥

शीश धर दीयो, प्यालो भर पीयो ।
रोम रोम सारो आनन्द उर थायो ॥२॥

प्यालो जब जरयो, कारज सब सरयो ।
जनम मरण को रोग मिटायो ॥३॥

राम रंग लागो, त्रिगुण तूटो तागो ।
चित चेतन में उलट समायो ॥४॥

उत्तमराम ! कहता, आनन्द में रहता ।
सत को प्यालो दाय मुझ आयो ॥५॥

भजन सख्या ( २०१ ) राग सारग-मलार, झफोटी, पद मगीत ।

धन धन हंस गुरू पार पठायो ॥टेर॥

दरशण गुरू दीयो, अपणो करलीयो ।
भव से गुरूजी आप बचायो ॥१॥

सतगुरू जाणी, दीवी मुक्त निशाणी ।
'सोहं' सतगुरू शब्द सुणायो ॥२॥

वचन बाण मारयो, डूबत मुझ तारयो ।
कर्म जाल सूँ तुरंत छुड़ायो ॥३॥

माया सब झूँठी, सत आतम अखूटी।
शुद्ध स्वरूप गुरूदेव लखायो ॥४॥

उत्तमराम ! सारी, गुरू की महिमा भारी।
शहस्त्र मुख गाय के पार नहीं पायो ॥५॥

भजन सख्या ( २०२ ) राग सारग-मलार, झझोटी, पद संगीत।

धन धन हंस कोयो अगम ठिकांणों ॥टेर॥

सत की डोर झालो, सूधे मारग चालो।
वृति खींच एक घर आंणों ॥१॥

वृति खींच आणी, गुरू की गम जाणी।
टूटो अज्ञान तिर्गुण को तांणों ॥२॥

सोवे नहिं जागे, लेश नहिं लागे।
एसो भेद उलट कोई जांणों ॥३॥

डिगे नहि डोले, बंधे नहिं खोले।
सदा सुख रूप लाभ नहिं हांणों ॥४॥

निरभै घर मेरो, डिगे नहिं डेरो।
माया जाल को नहिं कमठांणों ॥५॥

आवे नहिं जावे, काल नहिं खावे ।
उत्तमराम ! पायो आदू ठिकांणों ॥६॥

भजन संख्या ( २०३ ) राग सारग-मलार, झंझोटी, पद संगीत ।

धन धन हंस परम पद पायो ॥टेर॥

कुब्द सब त्यागी, सोई बड़भागी ।
दुतिया दोष को मूल मिटायो ॥१॥

ब्रह जोत जागी, दुर्मति सब भागी ।
एक अखंड दृष्टी में आयो ॥२॥

त्रिगुण सूं आगी, पहूँचे कोई पागी ।
उसी साध के आनन्द उर थायो ॥३॥

उत्तमराम ! आदू, अगम का सादू ।
निरभय नगर हंस उलट समायो ॥४॥

भजन संख्या ( २०४ ) राग सारंग-मलार, झंझोटी, पद संगीत ।

धन धन ज्ञान गुरूदेव लखायो ॥टेर॥

दृढ ज्ञान हूवो, मिट्यो भव कूवो ।
निरभय नगर में डंको लगायो ॥१॥

डंको अब लागो, भर्म भय भागो ।
परम प्रकाश–अज्ञान विलायो ॥२॥

मिथ्या मन दोई, कर्म नहिं कोई ।
निह कर्मी निर्वाण रहवायो ॥३॥

सूम नही दाता, गेला नहिं ज्ञाता ।
नभ ज्यूँ सकल में अकल समायो ॥४॥

माया नहिं भाशे, सत चेतन प्रकाशे ।
उत्तमराम ! गयो नहि आयो ॥५॥

भजन सख्या ( २०५ ) राग सारग-मलार, झझोटी, पद संगीत ।

हरि रामजी कूँ हरदम ध्यावो ॥टेर॥

माया मरडांणों, कूड़ो कमठांणो ।
अपणा आप तुम जिन बंधावो ॥१॥

सकल सूँ तोड़ो, अकल सूँ जोड़ो ।
प्रेम प्रीत नित लग्न लगावो ॥२॥

डिगे नहिं डोले, हरदम हरि बोले ।
जोग जुक्त कर जोत जगावो ॥३॥

हरदम सारो, निज नाम उचारो ।
हरि सुमर हरि मांहि समावो ॥४॥

सुमर अविनाशी, मिटे चौरासी ।
उत्तमराम! परम पद पावो ॥५॥

भजन संख्या ( २०६ ) राग सारग-मलार, झंझोटी, पद संगीत।

कानजी को रूप मुझ लागे पियारो ॥टेर॥

गोपी घन आई, सेज बिछाई ।
अब कान खेलो-मती तुम हारो ॥१॥

कानजी आयो, आनन्द उर थायो ।
रोम रोम आनन्द वदन सुख सारो ॥२॥

कान रूप तेरो, मुझ प्यारो घनेरो ।
सदा संग रहो होवो मत न्यारो ॥३॥

कान अब जोयो, मेरो मन मोह्यो ।
नींद नहिं आवे, भोजन लागे खारो ॥४॥

काया मांहि कानो, वचन सत मानो ।
उत्तमराम! सत चेतन विचारो ॥५॥

भजन संख्या ( २०७ ) राग सारग-मलार, झफोटी, पद संगीत।

कान राजा गावे सूधो घणो प्यारो ।।टेर।।

निरभै बीण बाजी, मेरो मन राजी ।
निर्गुण बाजो तिर्गुण से न्यारो ।।१।।

कानजी गावे, नित बंशी बजावे ।
मेरो मन मोह्या, मोह्या तन सारो ।।२।।

पिया संग जावूँ, फेर नहिं आवूँ ।
तोड़्यो मोह कुटम्ब को सारो ।।३।।

कान की चोट लागी, विषै मोल भागी ।
अंग अंग अंग में आनन्दकारो ।।४।।

कानजी बोले, हृदे की गांठ खोले ।
ज्ञान दिन ऊगो सब मिट्यो अंधारो ।।५।।

कानजी की वाणी, निरभै निरवाणी ।
उत्तमराम ! जाणे हरिजन प्यारो ।।६।।

भजन संख्या ( २०८ ) राग सारग-मलार, झफोटी, पद संगीत।

धन धन कान राजा दरशण दीजे ।।टेर।।

पीया तुम आवो, मुझ घणो उमावो ।
आप आया से मेरी दिल रीजे ॥१॥

पीया बिन प्यारी, सेज लागे खारी ।
दरशण बिना चित्त नहिं धीजे ॥२॥

दरशण पिया तेरो, कारज होवे मेरो ।
कृपानिधान दया अब कीजे ॥३॥

पीया हमारो, प्राण से प्यारो ।
उत्तमराम ! नित ध्यान धरीजे ॥४॥

भजन संख्या ( २०६ ) राग सारग-मलार, झझोटी, पद संगीत ।

धन धन कान राजा आप पधारो ॥टेर॥

पीया नहिं आवे, मेरो प्राण जावे ।
बस नहि लागे दाव हमारो ॥१॥

सुरता सम गोपी, जोभन मांय जोपी ।
अब कान आवो मेरो मन ठारो ॥२॥

वाट नहिं जोवूँ, सेज पे नहिं सोवूँ ।
पल पल पूर आवे पीया तुम्हारो ॥३॥

लाय मांहि लागी, ब्रह की जोत जागी।
अब नहिं बुझे इन्द्र आवे सारो ॥४॥

ब्रह मांहि भूलूं, नाम नहिं भूलूँ ।
उत्तमराम ! को देवो दीदारो ॥५॥

भजन संख्या ( २१० ) राग सारग-मलार, झंझोटी, पद सगीत।

धन धन कानजी मन्दिर में आयो ॥टेर॥

सुरता निज राणी, पीया की मौजमाणी।
अरस परस मिलाप अब थायो ॥१॥

पीया संग माती, खेलूं दिन राती ।
घड़ी पल ना बिछड़ूं दाव अब आयो ॥२॥

कानजी अकरता, जनमे नहिं मरता ।
मात पिता वो कान नहिं जायो ॥३॥

पीया को रंग लागो, धोखो सब भागो।
उत्तमराम ! उलट भेद पायो ॥४॥

भजन संख्या ( २११ ) राग सारग-मलार, झंझोटी, पद संगीत।

कान राजा सिमरथ सिरजणहारो ॥टेर॥

कान नहिं कालो, बूढो नहिं बालो ।
नभ ज्यूं समान भेलो नहिं न्यारो ॥१॥

बडो कलाधारी, महिमा मौज भारी ।
ब्रह्मंड रच्यो पलक मे सारो ॥२॥

कृष्ण मुरारी, सृष्टी रची सारी ।
रंग रंग अनंत-अनंत विस्तारो ॥३॥

रच्या रंग सारा, आप फिर न्यारा ।
निकलंक कान नित खेलारो ॥४॥

कान नहि काचो, सिमरथ मांई साचो ।
तोल अतोल हलको नहिं भारो ॥५॥

माया मृग पाणी, चेतन निरवाणी ।
उत्तमराम ! सत सोई जाणणहारो ॥६॥

भजन संख्या ( २१२ ) राग सारंग मलार, झंझोटी, पद संगीत ।

कान राजा सिमरथ अगम अपारो ॥टेर॥

कालो नहिं गोरो, मोरो नहिं दोरो ।
रंग रूप मे कानजी न्यारो ॥१॥

छोटो नहि मोटो, खरो नहि खोटो।
चेतन भरपूर म्हारो नहिं थारो ॥२॥

खेल नहिं ख्याली, लाल नहिं लाली।
अकथ अमाप मीठो नहिं खारो ॥३॥

उत्तमराम! नाहिं, बाहिर नहिं मांहिं।
कानजी समान ब्रह्म अपार अपारो ॥४॥

भजन संख्या ( २१३ ) राग सारंग-ओंकारी, झझोटी, पद संगीत।

प्यारा सतसंगत सुख सार, समझो वचन विचार ॥टेर॥

सतसंगत में ज्ञान ब्रह्म का, संत भिन्न करत पुकार ॥१॥
सतसंगत में वचन अमोलख, प्रेमी लेता धार ॥२॥
सतसंगत में आनन्द ऐसा, सो नहिं स्वर्ग मंझार ॥३॥
सतसंगत में कारज करसी, पूरा नर सचियार ॥४॥
सतसंगत में ऊँच नीच का, भली विध होत सुधार ॥५॥
उत्तमराम! संत प्रगट बोले, परम ज्ञान उपकार ॥६॥

भजन संख्या ( २१४ ) राग सारंग-ओंकारी, झझोटी, पद संगीत।

भक्ति अमल खाण्डे की धार, मारो मन अहंकार ॥टेर॥

देह अभिमान विकार मिटावो, मोह ममता मद मार ॥१॥
भवसागर में तरण कठण है, ज्ञानी उतरे पार ॥२॥
तन मन दीया नाम नित लीया, पायो परम दीदार ॥३॥
उत्तमराम! संत परम वैरागी, करता ब्रह्म विचार ॥४॥

भजन संख्या ( २१५ ) राग सारग-ओंकारी, झमोटी, पद सगीन।

उर में गुरू गम लागी चोट, कट्या कर्म का कोट ॥टेर॥

गुरू गम ज्ञान कटारी लागी, मन को मार्‌यो खोट ॥१॥
गुरू गम चोट खोट सब खूटा, मिटग्या मन का मोट ॥२॥
गुरू मरियाद वचन सत मांना, पटक भर्म की पोट ॥३॥
सतगुरू शरण परम सुख पायो, टल गई जम की चोट ॥४॥
उत्तमराम! पुकारत प्यारा, धन धन गुरू की ओट ॥५॥

भजन संख्या ( २१६ ) राग सारग व मलार, झमोटी, पद सगीन।

मेरा मन! सुमर राम को नाम ॥टेर॥

अर्थ खरच लग माया घर मे, संग नहि चले छदाम ॥१॥
कपट कठोर कल्पना मेटो, राम सुमर निष्काम ॥२॥
हृदे ध्यावो लगन लगावो, राम नाम सुख धाम ॥३॥
उत्तमराम! पुकारे प्यारा, पावो परम विश्राम ॥४॥

भजन संख्या ( २१७ ) राग सारग व मलार, झझोटी, पद संगीत।

मेरा मन ! सुमरो सिरजणहार ॥टेर॥

मात तात कुटम्ब कुल सारा, और जगत संसार ॥१॥

भूले संसारी प्यारी नारी, ये मतलब के यार ॥२॥

पिंड ब्रह्मंड संसार की माया, क्षण में विनसणहार ॥३॥

अखंडराम अविनाशी आतम, उत्तमराम ! निज सार ॥४॥

भजन संख्या ( २१८ ) राग सारग व मलार, झझोटी, पद संगीत।

सखीरी ! मेरो पीव मिलावो श्याम ॥टेर॥

निश दिन सारो पिया बिन खारो, खारो भोजन धाम ॥१॥

तन मन तलफे प्राण हमारो, निश दिन नहिं विश्राम ॥२॥

प्यारी पुकारी दरद की मारी, सुख नहिं आठो याम ॥३॥

जो कोई हमरो पीव मिलावे, पल पल करूँ स ॥

गुण नहिं भूलूँ निश दिन तेरा, बोलत ॥

भजन संख्या ( २१९ ) राग सारंग व मलार, ।

माई अब ! आयो आ ॥

दिन तप सारो गरम वर्षण की

कर घम घोर घटा अब मेघ

भजन सख्या ( २२२ ) राग सारग व मलार, झझोटी, पद सगीत।

माई ! अब कृपा करी महाराज ॥टेर॥

पर उपकारी सबको सुधारी, सुख से बूठो आज ॥१॥
ज्ञान [¦]रजना वचन फुँवारा, कर परमार्थ काज ॥२॥
तीनूँ ताप कल्पना काटी, भली विध राखी लाज ॥३॥
उत्तमराम ! सुखी संत सारा, अनहद सुणत अवाज ॥४॥

भजन संख्या ( २२३ ) राग सारग व भैरव, मलार, पद संगीत।

नर हरि राम हरि भजणों, विषै विकार सब तजणो ॥टेर॥

पांच तीन विस्तार जगत में, मोह बांध नहिं फसणों ॥१॥
नाना रूप जगत को खिलको, देख देख नहि पचणों ॥२॥
मरकट मतो तजो मन केरो, वामादीन नहिं नचणों ॥३॥
काम क्रोध लोभ तज मोहा, शील शंतोष सत सजणों ॥४॥
उत्तमराम ! सतगुरू के शरणे, राम नाम रंग रचणों ॥५॥

भजन सख्या ( २२४ ) राग सारंग व भैरव, मलार, पद संगीत।

नर भजन हरि को करणों, फिकर मकर तज फुरणों ॥टेर॥

शुभ नीति निज धर्म निभावो, पाप कर्म से डरणों ॥१॥
नर अभिमान करो मत कोई, अवश्य इक दिन मरणों ॥२॥

खोटा कर्म करो मत कोई, लेखो हरि को भरणों ॥३॥
शील विचार राखो दिल साची, कूड़ कपट पर हरणो ॥४॥
चेतो प्राणी प्यारा सारा, हरि राम हरि वरणो ॥५॥
उत्तमराम ! चेतो नर प्राणी, ध्यान हरि को धरणों ॥६॥

भजन सख्या ( २२५ ) राग सारग व भैरव, मलार, पद संगीत।

नर राम नाम नित रटणो, मन को मकर सब मटणों ॥टेर॥

गुरू चरणो में निज शिर दीजे, कुसंग पाप से हटणों ॥१॥
काम क्रोध कुब्द कूॅ काटो, मन को मार फिर कटणों ॥२॥
राम नाम अमृत पी प्यारा, नहि विषय रस चटणों ॥३॥
रोम रोम में राम वेरंगी, अचल अखंडी रटणों ॥४॥
उत्तमराम ! सतगुरू के शरणे, मुक्त पदार्थ खटणों ॥५॥

भजन सख्या ( २२६ ) राग सारग व भैरव, मलार, पद सगीत।

नर ले सतगुरू को शरणों, जीवत जग में मरणों ॥टेर॥

भवसागर में जहर भरयो है, देख विषै को झरणों ॥१॥
वाम दाम ज्यूॅ फासी जग मे, क्या करे नर परणों ॥२॥
मानुप तन पायो नर प्राणी, सहजे सुकरत करणों ॥३॥
रत्न अमोलख हीरो पायो, ध्यान हरि को धरणो ॥४॥

हरि राम हरि हरदम सुमरो, जो होवे नर तरणों ॥५॥
उत्तमराम ! सतगुरू के शरणे, मिटे चौरासी फिरणों ॥६॥

भजन संख्या ( २२७ ) राग सारग व भैरव, मलार, पद सगीत।

नर नहिं करमो मांय कलणो, टल सके तो टलणो ॥टेर॥

काम क्रोध मोह की अग्नि, नहिं जगत बिच जलणों ॥१॥
लपर चपर कर कूड़ी करणी, नहिं और को छलणों ॥२॥
चंचल चाल जगत की देखे, नहिं जगत में रलणो ॥३॥
वचन संतों का मानो प्राणी, कर्म पाप से टलणों ॥४॥
उत्तमराम ! कहै चेतो प्राणी, सतसंगत में भिलणों ॥५॥

भजन संख्या ( २२८ ) राग सारग व भैरव, मलार, पद सगीत।

नर सतसंगत में भिलणों, राम नाम रंग रिलणों ॥टेर॥

शुभ मतो कोई करके मन में, फिर पाछो नहिं वलणों ॥१॥
सतसंगत संतों की देखे, संगत छोड़ नहिं ढलणों ॥२॥
निशदिन प्रेम संतों से राखो, खल की संगत नहिं खलणों ॥३॥
सत का वचन सुणो नर सारा, ज्ञानसागर में गलणों ॥४॥
उत्तमराम ! संतों के शरणे, द्वैत भाव कूँ दलणों ॥५॥

भजन संख्या ( २२९ ) राग सारंग व भैरव, मलार, पद संगीत।

नर संग संतो को करणो, अजर अमर उर जरणो ॥टेर॥

ज्ञान विचार समझो सतसंग में,
असत अज्ञान सब हरणो ॥१॥

श्रवण वचन सुणो हरिजन का,
मनण अभ्यास फिर करणो ॥२॥

सत असत मे है ज्यूँ समझो,
निदि ध्यासण कर निरणों ॥३॥

साक्षी ब्रह्म सकल मे बोले,
दृढ निश्चय उर धरणो ॥४॥

उत्तमराम ! निज आप पिछाणो,
नहि जन्म नहिं मरणो ॥५॥

भजन संख्या ( २३० ) राग सारंग व भैरव, मलार पद संगीत।

नर हर दम घोड़े पर चड़णो, मुक्त माग में खड़णों ॥टेर॥

प्रीत पलाणी प्रेम पागड़ो, लगन लगाम दे चडणो ॥१॥

शब्द सुरत मिल चढ कर बैठो, खबरदार नहिं पडणों ॥२॥

कर असवारी पागो प्यारा, मन राजा से लड़णों ॥३॥

महा अज्ञान की फोज हटावो, मन कूँ मोड़कर फडणो॥४॥

हरदम माग नाभी में सीधो, गगन मंडल पर चड़णों ॥५॥
दशवें देव अधर निज आमन, ताको दरशण करणों ॥६॥
दशो दिशा में ब्रह्म विराजे, निरभय नूर नहिं डरणों ॥७॥
उत्तमराम ! ज्ञानी गढ ऊपर, जीवन मुक्त विचरणों ॥८॥

भजन संख्या ( २३१ ) राग सारग व भैरव, मलार पद सगती।

नर इश्क चाड़ी पर चड़णो, मन को मार कर खड़णों ॥टेर॥
आप अकेलो चल कर चेतो, छोड़ जगत को रडणो ॥१॥
पुण्य प्रताप वपू नर पायो, जगत बीच नहि अड़णों ॥२॥
वचन गुरू को मन में मानो, जोग जुक्त चित जड़णों ॥३॥
इशक चाड़ी पर चढकर प्यारा, फेर पाछो नहिं पड़णों ॥४॥
जो पड़े तो कर पुरुषार्थ, फेर चाड़ी पर चड़णों ॥५॥
उत्तमराम ! निज उलट पिछाणो, और घाट नहिं घड़णों॥६॥

भजन सख्या ( २३२ ) राग सारंग व मलार, पद गाने का

धन धन सतगुरू दीन दयालू,
शब्द लगायो गुरु सरवे ॥टेर॥
लागो वाग चरण चित दीनों, तन मन दीनो धरवे ॥१॥
आतम आनंद अमृत गुरू पायो, ताप पात उर ठरवे ॥२॥

समझ रमझ गुरू सैन लखाई, मर्वातीत सब परचे ॥३॥
उत्तमराम ! सत गुरू के शरणे, जनम मरण नहिं डरवे॥४॥

भजन संख्या ( २३३ ) राग सारंग व मलार पद गाने का।

ज्ञान बाण निज उर में लागो, तज्यो जगत को रगवे ॥टेर॥

फिकर मकर तज फुरणा सारा,
मिथ्या जाण्यो सब जंगवे ॥१॥
आप अकेलो अचल होय बैठो,
तज्या सर्व का संगवे ॥२॥
नाम नशे में मस्त मवाली,
तज्या जगत रस भंगवे ॥३॥
निज नाम नग निश्चय लाधो,
क्या करे हीरा नंग वे ॥४॥
उत्तमराम ! अवधूत फकर सो,
ब्रह्म पिछाणे बेरंग वे ॥५॥

भजन संख्या ( २३४ ) राग सारग व मलार, पद गाने का।

हरिजन हंसा अगम समाया, निरभै नगर अटलवे ॥टेर॥

जनम मरण आवण नहिं जावण,
जमको जोर नहिं चलवे ॥१॥

धर अशमान मांड नहिं माया,
पवन पावक नहिं जलवे ॥२॥
एक अखंडी ब्रह्म बिराजे,
द्वैत भाव गयो टलवे ॥३॥
सच्चिदानन्द अचल घन पूर्ण,
सत गुरू आखी गल वे ॥४॥
उत्तमराम ! संत उलट समाया,
फेर न आवे कल वे ॥५॥

भजन सख्या ( २३५ ) राग सारग व मलार पद गाने का।

अखै अखंड अविनाशी सत सत,
भव सागर नहिं पंकवे ॥ टेर ॥

उलट पुलट निज ब्रह्म पिछाण्यो,
मिट गई मन की शंकवे ॥१॥
निर विकार आकार न वाके,
नहिं सीधो नहि बंकवे ॥२॥
निर वांणी निरवांण निरासे,
माया वाण नहिं डंकवे ॥३॥
उत्तमराम ! निज ब्रह्म अनादू,
नहिं राव नहिं रंकवे ॥४॥

भजन संख्या ( २३६ ) राग सारग व मलार पद गाने का।

सच्चिदानन्द निज ब्रह्म अनादू, वेद साख सब संतवे ।।टेर।।

तीन काल में आतम, अबाध्य ब्रह्म अखंडी सत वे ।।१।।
तीन काल को ब्रह्म पिछाणो, जामे जगत सब गत वे ।।२।।
तीन काल में आनन्द एक रस, जामे माया नहिं जंतवे।।३।।
उत्तम राम ! चिदानंद सत मत, आदि मध्य नहिं अंतवे।।४।।

भजन संख्या ( २३७ ) राग सारग व मलार, पद गाने का।

आतम देव गुरू आप लखायो, वांके रूप नहिं रगवे ।।टेर।।

अलख सकल में एक सु पूर्ण, पांच तत्व नहिं अंगवे ।।१।।
निर्गुण नभ ज्यूँ नूर निरालो, मत वो सब के संगवे ।।२।।
माया नाम आतम अविनाशी, सदा अभंग नहिं भंगवे ।।३।।
हस्ति इल्म सरूर अनल हक्क, दुरम दिदार-न जंगवे ।।४।।
उत्तम राम ! निज ब्रह्म अमर है, नहिं पुरूष नहिं दंगवे ।।५।।

भजन संख्या ( २३८ ) राग सारग व मलार पद गाने का।

धन धन आतम ज्ञानी धन धन, गरज मुक्त नहिं बंधवे ।।टेर।।

आतम ज्ञानी आप आतमा, फिकर मकर नहिं फंदवे ।।१।।
निराकार नभज्यूँ संग न्यारा, माया मति नहिं संदवे ।।२।।

निज कूँ निज निजानन्द जाणगो, गुण शब्द नहिं गंधवे ॥३॥
उत्तम राम! सत चेतन आनन्द, केवल ब्रह्म निज कंदवे ॥४॥

भजन संख्या ( २३६ ) राग सारंग प्रभाति पद सगीत।

साध होय होवो शूरमा, मन का मकर सब मेट ।
डोर गृहो गुरू ज्ञान की, जब पहुंचोला थेट ॥टेर॥

पांच पचीस गुण तीन का, काया नगरी कोट।
शत्रू सारा घट विषै है, मान बड़ाई मोट ॥१॥

कायर कोय मती होय जो, सन्मुख सहणी चोट।
मन को मारो ज्ञान से, पटक दिल सें खोट ॥२॥

पांच पचीस परिवार में, मन राजा मगरूर।
इनको मार हटाय जो, करजो युद्ध जरूर ॥३॥

शस्त्र बांधो साच का, त्याग तणी तरवार।
चेतन चौकी चोवटे, मनको मनायो मार ॥४॥

गोली लागी ज्ञान की, मूँवा मन अहंकार।
मन मारे सो शूरमा, जीता संत सरदार ॥५॥

निरभै नगर बसाविया, नहिं मन जम को जोर।
निर्गुण नगरी जागती, किस विध लागे चोर ॥६॥

पांच पचीस मन संग मूँवा, रण जीता रजपूत ।
शिर साटे सौदा कीया, उत्तमराम ! अवधूत ॥७॥

भजन सख्या (२४०) राग राम गिरी प्रभाति पद संगीत ।

नशा लेवो निज नाम का, ये मन मानो हमारी ।
कर्म कटे भव दुःख मिटे, होवे मुक्ति तुम्हारी ॥टेर॥
असत नशे में अलूझिया, जगत का नर नारी ।
अमल खावे बहु दुःख पावे, जग में होय खुवारी ॥१॥
मन सुखी तन में दुःखी, दूजा अमल अहारी ।
सचे खाधा बहु बंध बाधा, भूला वक्त भिखारी ॥२॥
तन दुखी मन चंचलता, अंग में आलम अपारी ।
असत नशे का फल एसा, तन की ताकत हारी ॥३॥
मत नशे की वारता, थोड़ी कहूँ विचारी ।
कर्म कलंक मन का मिटे, उपजे आनन्द अपारी ॥४॥
मत नशे सूँ सुधरिया, आगे अनंत हजारी ।
अब सुधरे फिर सुधरसी, उत्तमराम ! संत पुकारी ॥५॥

भजन संख्या (२४१) राग राम गिरि प्रभाती पद संगीत ।

नशा लीया सत नाम का, दूजा नशा विसारी ।

शीश दिया नशा लिया, चढी ब्रह खुमारी ॥टेर॥
सत नशा सत नाम का, लेवे संत हुशियारी ।
शिर का सांगा छोड़ के, तुरंत करे तईयारी ॥१॥
सत नशे सूँ सूधरे, होवेला भव पारी ।
असत नशे से आखड़े, पड़सी नरक मंझारी ॥२॥
प्रेम पियाला भर पीया, ममता रोग निवारी ।
विषय वास की जड़ जली, तन मन हो सुखियारी ॥३॥
सत कूँची सत नाम की, खोली अगम की बारी ।
उत्तमराम ! गुरू ज्ञान से, सन मुख सत दीदारी ॥४॥

भजन संख्या ( २४२ ) राग राम गिरि प्रभाती पद संगीत ।

अब मन जागो जुक्त सू, जाग जपो मुरारी ।
वेला आई भजन की, हरिजन हंस पुकारी ॥टेर॥
प्रभाते उठ जागिये, गावो गोविन्द गिरधारी ।
निश दिन सुमरण सारतों, कबहुक देवे दीदारी ॥१॥
सुमरो स्वास उश्वास में, हर दम हो हुशियारी ।
सोहं सिमरण सारतां, अमृत बोल उचारी ॥२॥

अमृत प्याला भर के पीवे, उत्तम अधिकारी।
शिर साटे सत गुरू भेटे, अपना काज सुधारी ॥३॥
नाम लिया कारज कीया, धन संतो धनकारी।
उत्तमराम ! सत शूरमां, मत धारणा धारी ॥४॥

भजन संख्या (२४३) राग राम गिरि प्रभाती पद संगीत।

पूरब पुण्य प्रताप सूं, पाई अदल फकीरी।
सनमुख हुवा गुरू सत के, नहिं दिल में दिल गीरी ॥टेर॥
वचन सुणया सत संग में, लागी चोट करारी।
प्रेम लागा मन मोह भागा, भक्ति लागत प्यारी ॥१॥
मन मेरा विरक्त भया, विषय वासना विसारी।
कूडा कमतर छोड़ के, सत धारणा धारी ॥२॥
फिकर मेट फकर भया, मोह ममता मारी।
कर्म कुटम्ब सब त्यागिया, पांच पचीस परिवारी ॥३॥
सम दृष्टी संत शूरमा, अपणा ब्रह्म विचारी।
ब्रह्म ज्ञान भानु प्रगट्या, नहिं तहां रात अंधारी ॥४॥
अदली पुरुष परमात्मा, सर्वातीत अपारी।
उत्तमराम ! ब्रह्मात्मा, नहिं कोई लेश लिगारी ॥५॥

भजन सख्या ( २४४) राग मगल, प्रभाति पद संगीत।

क्या सुख सूतों नींद बहू आवे, दिन दिन दारिद्र घनेरारे।
औसर पायो मती गमावो, अब मन जाग सवेरारे ॥टेर॥

मोह नींद में क्यूँ मन सूता, जम खड़ा चौफेरारे।
अंत समय वो चपेट लगावे, ले जावे नर्क मंझेरारे ॥१॥

मौसर पाय महरम नहिं जाणे, मूर्ख मूढ गैंवारा रे।
भजन बिना भरमे भव मांही, लख चौरासी धारारे ॥२॥

जेता जीव जगत में देख्या, नींद में सूता सारारे।
जाग्या कोई सत गुरू का बाला, हरि सुमरे सो प्यारारे ॥३॥

जाग जपो जगदीश सदाई, सुमरो सिर जण हारारे।
उत्तमराम ! अखंड धुन ध्यावो, जब होवे निस्तारा रे ॥४॥

भजन संख्या ( २४५ ) राग सारंग मंगल,प्रभाति पद सगीत।

अब मन जागो छोड़ दे ठागो, कूड़ा सब कमठांणा रे।
साचो नाम सुमर साहिब को, यूँ कहै वेद पुरांणा रे ॥टेर॥

माया चिलको कूड़ो खिलको, ज्यूँ भोडल झलकांणा रे।
जैसे मोती ओंस का सुन्दर, लागत हाथ बिलांणा रे ॥१॥

कूडी माया बादल ज्यूँ छाया, घड़ी पल मांहि मिटांणारे ।
बिना विचार साचीकर माने, जुगो जुग जीव ठगांणारे ॥२॥

कौडी वदले रत्न गमावे, मूर्ख जीव अजांणा रे ।
जोमन जोर घोर नींद में, झूँठे लालच लगांणा रे ॥३॥

जागो भागो मोह नींद से, उलटा करो पीयांणा रे ।
उत्तमराम ! कोई साच कमावे, सोई हंस निर्वाणा रे ॥४॥

भजन सख्या ( २४६ ) राग मगल, प्रभाती पद संगीत ।

अब मन जागो आलस को त्यागो, नींद करो मत कोई रे ।
वेला आई भजन की चोखी, फिर पीछे क्या होई रे ॥टेर॥

दिन सारो बातों में बीतो, नींद में रात गमाई रे ।
भजन बिना ज्यूँ पशू गँवारा, फिरे चौरासी जाई रे ॥१॥

निन्द्रा नारी बड़ी विकारी, मोह लिया जग सोई रे ।
तीन लोक में करे तमासा, जीता हरिजन कोई रे ॥२॥

जे कोई जागे प्रेम जब लागे, नींद को मार हटाई रे ।
नाम गुरू को सब को टीको, भजन करे चित लाई रे ॥३॥

भजन कीयों से मिटे चौरासी, उलटे अगम समाई रे ।
उत्तमराम ! सोई संत सुधरे, जिनकी साच कमाई रे ॥४॥

भजन सख्या ( २४७ ) राग मगल, प्रभाती पद सगीत ।

अब मन जागो भजन में लागो, साची करो कमाई रे ।
साच बिना सुधरे नहिं कोई, यूँ सतगुरू फरमाई रे ॥टेर॥

तन मन धन सतगुरू को देवो, सत गुरू नाम सुणाई ।
उसी नाम का सिमरण करले, दुःख भाजे सुख थाई रे॥१॥
साची सती पती संग जलती, रणमें शूर लड़ाई रे ।
देह अभिमान विकार जलावे, पाच पचीस हटाई रे ॥२॥
सत कर संग्रह असत को त्यागो, देह अभिमान उडाई रे ।
शुद्ध स्वरूप साच पहिचाणो, मैं तूँ मूल मिटाई रे ॥३॥
साचा होकर लखो साच को, उलट पुलट थिर थाई रे ।
उत्तमराम ! सोई संत शूरा, साच में उलट समाई रे ॥४॥

भजन सख्या ( २४८ ) राग मंगल प्रभाती पद सगीत ।

खुली भर्म की ताड़ी साधो, खुली भर्म की ताड़ी रे ॥टेर॥

अब घट घाटी अगम देश की, पकड़ सुरत को चाडी रे ।
गुरू कृपा सूँ शब्द डोर पर, निश दिन खेलू खाड़ी ॥१॥
अब तो नेह नाम से लागो, जगती लागत बाड़ी रे ।
हरि भजे सो हरि को प्यारा, दूजा जीव अनाड़ी ॥२॥

मन हस्ती को वश में करके, ऊपर ज्ञान अँबाडी रे।
शुभ गुण फौज ज्ञान का गोला, भींत भर्म की पाड़ीरे॥३॥
पांच कोश पर अगम धाम है, वहाँ न धूप छवाड़ी रे।
उत्तमराम ! प्रेमी संत पहूँचे, दुतिया दूर गमाड़ी रे ॥४॥

भजन सख्या ( २४६ ) राग मंगल प्रभाती पद सगीत।

चेत मन मेरा कोई नहिं केरा, जग मतलब का मेला रे।
सिरजण हार सगा जीव को, अंतः समय की वेलारे ॥टेर॥
प्रगट हरिजन वचन पुकारे, जीव हूवा सब घोला रे।
अंत समय जम जूता देवे, जब होवेला खोला रे ॥१॥
करमी करम करे हरषेता, हरि भजन में मोलारे।
देखा देखी चाल चलत है, ज्यूँ भेड़ों का टोला रे ॥२॥
हरि भजे नहिं सुखरत करता, देखो जीव ये भोलारे।
साहिब बिना संगी नहिं दीशे, जीव तजे जब चोलारे ॥३॥
जे कोई भलो जीव को चाहे, ले सत गुरू का ओलारे।
उत्तमराम ! सत गुरू के शरणे, कर्म होवे सब होला रे॥४॥

भजन सख्या ( २५० ) राग मंगल, प्रभाती पद संगीत।

अब मन ऊठो तजो जग झूँठो, सुमरो सत भगवाना रे।

हरदम हरि से हेत लगावो, तज दे असत अज्ञाना रे ।।टेर।।

प्रथम ले सत गुरू को शरणो, तजो क्रोध अभिमाना रे ।
सत शब्द में सुरत लगावो, धरो गुरू का ध्याना रे ।।१।।

सत संगत संतों की कीजे, गुरू आगे आधीना रे ।
आदि अंत सत टेक निभाई, जिन ही कारज कीनारे ।।२।।

सोई हरि जन जग में धन है, प्रेम पियाला पीना रे ।
जग सारो झूँठो कर जाण्यो, शीश संगत में दीनारे ।।३।।

शीश देवे सो जुगोजुग जीवे, सुणो मनवा ये ज्ञाना रे ।
उत्तमराम ! साचा संत पहूँचे, अगम देश अस्थानारे ।।४।।

भजन सख्या ( २५१ ) राग सारग मगल,प्रभाति पद सगीत ।

अब मन मानो होय गुरू सामो, सुमरो नाम हरीका रे ।
सिमरण मारो आप सुधारो, दाव बण्या अब नीकारे ।।टेर।।

ओ संसार मतलब को मेलो, संगी न कोई किसी का रे ।
याते विचार करो मन मेरा, लेवो माग गती का रे ।।१।।

हरि सुमरे सो हरिजन हरि को, सोई सबी का टीका रे ।
नाम बिना नुगरा नर नारी, भजन बिना सब फीका रे ।।२।।

होय सन्मुख सतगुरु से साचो, छोड़ अशुभ का लीका रे ।

शुभ करणी सत नाम संभावो, भला होवे जगजीका रे ॥३॥
सत नाम की डोर संभावे, चाकर सोई धनीका रे।
उत्तमराम! अगम घर पावे, निरभै नगर नित नीका रे ॥४॥

भजन संख्या ( २५२ ) राग राम गिरि प्रभाति पद संगीत।

अब मन जागो ज्ञान दिन ऊगो, दशू दिश भया उज्वालारे।
अज्ञान अंधारा मिट गया सब ही, दरस्या दीन दयाला॥टेर॥
अब मन जाग्या भर्म सब भाग्या, खुल्या भर्म का तालारे।
आतम देव दरस्या घट मांहि, मिटग्या जम जंजाला रे ॥१॥
व्यापक ब्रह्म वेरंग निरोगा, वृद्ध तरुण नहिं बाला रे।
सदा सुख रूप अनूप अनंत अज, स्वेत पीत नहीं कालारे॥२॥
निहः कामी निर्वाण निती नित, नहिं नदी नहिं नालारे।
काल न जाल कर्म नहिं काया, निर्मल निज निकालारे ॥३॥
सोहं ब्रह्म सदा सुख सागर, स्वयं प्रकाश सुखालारे।
उत्तमराम ! मै मन नाहिं, निर्गुण नित निराला रे ॥४॥

भजन संख्या ( २५३ ) राग सारग मगल, प्रभाति पद संगीत।

शुद्ध चेतन निर्वाण साधो, वचनों अतीत रहायारे ॥टेर॥

भिन्न भिन्न कथनी कथ के केते, सबी पदार्थ मायारे।
निर्माया आतम सत देवा, कथनी मैं नहिं आयारे ॥१॥
परा पश्यंती मध्यमा वैखरी, वाणी चार कहाया रे।
निर्वाणी आतम है चेतन, वाणी में नहिं छाया रे ॥२॥
संस्कृत व्याकरण वेद पुराणा, बावन बोल बुलायारे।
निः अक्षर अनुभव निजन्यारो, भेद अभेद न माया रे ॥३॥
अनुभव को अनुभोई जाणे, निज ही अनुभव पायारे।
उत्तमराम ! हद बेहद ऊपर, अनुभव ज्ञान अथायारे ॥४॥

भजन संख्या (२५४) राग सारग, मंगल, प्रभाति पद संगीत।

एसी बात सुणो मन वणियां, बात सुणो मन मेरी रे ॥टेर॥
ताला ताकड़ी कूड़ा राखे, मन वणीयो व्यापारी रे।
कूड़ कपट कर हाथ हलावे, अंत समय फिर खुवारीरे ॥१॥
इस हाटी में हरदम हीरो, अर्ध उर्ध वाजारी रे।
जदहरि बिना जुक्त नहीं जाणे, उमरां अंत असारीरे ॥२॥
झूठ कपट का सौदा छोड़ो, तजो कुबुद्ध की यारी रे।
सत गुरू सूं कर साचो सौदो, तोट न पड़े लिगारीरे ॥३॥
सत गुरु अचलराम ! ब्रह्म चेता, हीरो दीयो टंक सारीरे।
उत्तमराम ! प्रेम से परख्यो, गई सब दरिद्रता हमारीरे ॥४॥

भजन सख्या ( २५५ ) राग सारंग मगल, प्रभाति पद सगीत।

एसी बात सुणो इक मनवा, बात सुणो मन मालीरे ॥टेर॥
एसी बाडी अमल उमंदा, खूब लगी है डाली रे।
इस बाड़ी में मेवा निपजे, साचो होवे कोई हालीरे ॥१॥
बाडी देखत माली भूलो, करमी मन कंकाली रे।
सत्य मेवे का मर्म न जाणे, पड़ियो जीव जंजालीरे ॥२॥
इस बाडी में अमर जड़ी है, वांकी करो संभाली रे।
अमर जड़ी सें अमर होवेगा, मिटे ताप त्रिकालीरे ॥३॥
साचा सत गुरु माली भेटे, रोज करे रख वाली रे।
जब ही माली मेवा पावे, यही बात हम भाली रे ॥४॥
गुरू उपदेश समझ मन माली, खोल भर्म की नालीरे।
उत्तमराम ! सब सफल होवेगा, मेवा पावे जब मालीरे॥५॥

भजन सख्या ( २५६ ) राग सारग मगल, प्रभाति पद सगीत।

एसा सुमरण सहजे करिया, देही में दीदारा रे।
गुरू कृपा सें दर्शन पायो, देव देही सें न्यारारे ॥टेर॥
नाभ कँवल पर नाम विराजे, सरधा सहित निहारारे।
अर्ध उर्ध दोनों ही मिलिया, कृपा करी करतारा रे ॥१॥

इला पिङ्गला दोनूँ मिलके, हुई सुषमण इकसारा रे ।
सुरत शब्द की भई एकता, या विधि सिमरण सारा रे ॥२॥
आज्ञा चक्र में इचरज देख्या, ज्योति का चमकारा रे ।
गगन मंडल में अनहद गाजे, नौबत नाम नगारा रे ॥३॥
दशवें में कोई दर्शण पावे, सोई गुरू का प्यारा रे ।
उत्तमराम ! हरि आप विराजे, सोहं सिरजण हारा रे ॥४॥

भजन संख्या ( २५७ ) राग मंगल प्रभाती पद संगीत ।

याका अर्थ करो भाई माधो, धन संतो धन कारी वे ॥टेर॥
दोय पुरुष पलक में पलट्या, वाकी भई इक नारी वे ।
नारी पलट के नर भयो है, नर जाई फिर नारी वे ॥१॥
बिन नेणों इक नगर देख्यो, महिमा नगर की भारी वे ।
कर बिन बाजा मधुरा बाजे, राग छतीसूँ न्यारी वे ॥२॥
बिन घन बादल बूँदो छिटकी, वर्षे अमृत धारी वे ।
गुरू का प्यारा उत्तम जिज्ञासी, पीवे संत सचियारी वे ॥३॥
देही बिना वहाँ देव बिराजे, वासू लगी है यारी वे ।
१ ! कहे सुणजो संतो, मैं वांकी बलिहारी वे ॥४॥

भजन सख्या ( २५८ ) राग मगल, प्रभाती पद सगीत।

गगन मंडल में मड़ियों साधो गगन मंडल में मड़ियोरे ॥टेर॥

गुरू उपदेश दीया जब जाज्ञा, तोड़ी मोह की कड़ियोरे ।
आलस औवासी निन्द्रा नाठी, लागी ब्रह की छड़ियोंरे ॥१॥

नाम की डोर लगी दिल अन्दर, सुरत शब्द संग अड़ियोरे।
जब प्रकाश भयो घट मांहि, खुली ज्ञान आँखड़ियोंरे ॥२॥

गगन मडल अब गरजण लागो, लगी प्रेम की झड़ियोंरे।
हीरा माणक मोती वर्षे, सत गुरू की ओटड़ियोंरे ॥३॥

गगन मंडल में धर बिन बाड़ी, अजब फूल पातड़ियोंरे।
प्रेमी भँवरो परमल लेवे, कहत संत बातड़ियों रे ॥४॥

जब ही ओट गुरू की आया, खुली भर्म गांठड़ियों रे।
उत्तमराम ! अवधूता खेले, ब्रह्म ज्ञान की दड़ियोंरे ॥५॥

भजन सख्या ( २५६) राग सारग, मगल, प्रभाति पद संगीत।

मान वचन तूँ सत को मनवा, मान वचन तूँ सत कोरे ॥टेर॥

औ संसार असत है सारो, घड़ी पलक को खिलकोरे ।
माया रूप दर्शे सो मिथ्या, ज्यूँ भोडल को भलकोरे ॥१॥

सुन्दर देही ये चोखी दीखे, ज्यूँ ही काच को मटकोरे ।

घड़ी पलक में बिखर ज वेला, लगे काल को ठमकोरे ॥२॥
मनुष्य देह मिली है तुझ को, यही द्वार मुगत कोरे ।
वेर वेर यो नहिं मिलेला, कर कारज अब हमको रे ॥३॥
चेत चेत मन चेत बावरा, त्याग कपट को खटकोरे ।
हरि को नाम सुमर मन प्यारा, मोह गागर पर पटकारे ॥४॥
नाम उचारो मती मन हारो, अब ही करले झटको रे ।
उत्तमराम ! समझ मन मौजी, सत है नाम धणी कोरे ॥५॥

भजन संख्या (२६०) राग राम गिरि प्रभाति पद संगीत ।

सुरत भजन में सांधो मनवा, सुरत भजन में सांधों रे ॥टेर॥
मोह जाल में क्यूँ मन भटके, नहिं माया को सांधो रे ।
सत को असत असत सत माने, मोह ममता मत बाँधोरे ॥१॥
साची कहूँ झूठ मत माने, क्यूँ हूवो मन आंधो रे ।
अंत समय जब जूत पड़ेला, जम कूटेला कांधो रे ॥२॥
कूड़ क्लेश विषय रस सारा, योई जीव को फंधोरे ।
नाम बिना प्रपंच सब वृथा, जग स्वप्ने ज्यूँ धंधोरे ॥३॥
उत्तमराम ! संत सहजे समझ्या, नाम अमोलख लाधोरे ।
गुरु कृपा पुरुषार्थ अपनी, उलट काल को खाधो रे ॥४॥

भजन संख्या ( २६१ ) राग सारंग, मंगल, प्रभाति पद संगीत ।

नाम अमोलख लाधो साधो, नाम अमोलख लाधोरे ॥टेर॥

सत उपदेश गुरू का ज्ञाना, दिल अन्दर मत बीधोरे ।
लागी चोट खोट सब खूटा, मन हूवो आ सीधोरे ॥१॥
ज्ञान विचार कीया दिलअन्दर, मन कूँ शब्द संग बांधोरे ।
ब्रह अग्नि अरू ध्यान धूणी में, मनको भस्म कर दाधोरे ॥२
अब तो मन माया नही माने, परम पदार्थ लाधोरे ।
एसो धन अखूट अनादि, खबर संतन कूँ साधोरे ॥३॥
अति आनन्द भयो हे घट में, परम अपार अगाधो रे ।
गुरू की ओट रहूँ निशवासर, लगे न अपर उपाधोरे ॥४॥
सत गुरू अचलराम ! ब्रह्म ज्ञानी, मेट दीयो दुःख धंधोरे ।
उत्तमराम ! सुख थाट आनन्दा, मिटजो मन को फंधोरे॥५॥

भजन संख्या ( २६२ ) राग राम गिरि प्रभाति पद संगीत ।

गुरू के वचन संग तरिया साधो, गुरू के वचन संग तरियारे॥

श्रोता चित शांति कर बैठा, सत गुरू शब्द उचरियारे ।
सोहं श्रवण सुणतां सुणतां, तं हदे विच धरिया रे ॥१॥

गुरू फरमायो नाम सुणायो, निर्मल नाम अजरियारे।
मेरी सुरत लगी शब्द में, वचन गुरू का गृहियारे ॥२॥
सत गुरू सूरत हृदे विराजे, ध्यान त्रिवेणी धरियारे।
गगन मंडल में जाकर बैठा, बाजा अनहद घुरिया रे ॥३॥
सहजे शिखर मे घटा घन मडियो, बादल ब्रह्म का झरियारे।
तीनू ताप मिट्या मन केरा, दिल में दिल ही ठरियारे ॥४॥
सुन सागर में सहजे पहूँच्या, नीर बिना सर भरिया र।
उत्तमराम ! संत उलट समाया, बूँद रली ज्यूँ दरियारे ।५

भजन संख्या ( २६३ ) राग सारग मंगल, प्रभाति पद सगीत।

प्रीत गुरू से लागी साधो, प्रीत गुरू से लागी रे ॥टेर॥
प्रेम पियास लगी है घट में, अन्दर ओचती जागी रे।
मुक्ति कारण दोनू कर जोड़े, शीश दीयो गुरू आगीरे ॥१॥
कर कृपा गुरू नाम सुणायो, सोहं भजन सत सागी रे।
नाम प्रवेश कीयो जब घट में, विष्य भर्मना भागी रे ॥२॥
प्रेम प्रीत लागी सत गुरू सें, और वासना त्यागी रे।
शुभ करणी के संग से न्यारा, करणी अशुभ अलागीरे॥३॥
कोई कहै औ भयो बावरो, कोई कहै अभागी रे।

मैं तो शरण बैठा सत गुरू के, जगत जाणे नहिं कागीरे ।।
चरण शरण बैठा सत गुरू के, द्वैत भाव सब दागी रे ।
मम द्रष्टी देखे ब्रह्म सब में, वही संत बड़ भागी रे ।।५।।
सत गुरू अचलराम ! ब्रह्मज्ञानी, परम पुरुष वैरागी रे ।
उत्तमराम ! कर जोड़ पुकारे, मेरी लगन उसी से लागीरे।६।

भजन सख्या ( २६४ ) राग मगल, प्रभाती पद सगीत।

बात गुरू की साची साधो, बात गुरू की साची रे ।।टेर।।
प्रेम पोशाक पहनी है सुरता, गुरू आगे धी नाची रे ।
सत उपदेश गुरू का मान्या, और बात सब काची रे ।।१।।
गुरू वचनो की सुरता प्यासी, फेर फिरे नहिं पाछीरे ।
सहजे सहजे सत सत जाण्या, योही बात है आछी रे ।।२।।
सोहं डोर झेली है सुरता, जग से भई उदासीरे ।
आठ पहर ब्रह में झूले, एमा उत्तम जिज्ञासी रे ।।३।।
सत गुरू मेरा दीन दयालू, दीनों ज्ञान अवाचीरे ।
उत्तमराम ! सत गुरू की बातों, वेरवेर है साची रे ।।४।।

भजन संख्या ( २६५ ) राग मगल प्रभाती पद सगीत ।

धन संतो धन कारा साधो, धन संतों धन कारारे ।।टेर।।

हरिजन आया परम हंस पूरा, ब्रह्म ज्ञान चौधारा रे ।
गुरू मुख साचा सहजे सुधरया, बेमुख डूबा सारारे ॥१॥
हरिजन आया सत वस्तू लाया, बाज्या प्रेम नगारारे ।
प्रेमी जिज्ञासी इकट्ठा होकर, निर्मल ज्ञान उचारारे ॥२॥
उत्तम जिज्ञासी सुणतों सुणतों, सहजे हूवा भव पारा रे ।
भव सागर का भव दुःख भागा, गुरु का वचन इशारारे।३।
केता जीव तरया सत संग से, केता तरणे हारा रे ।
जग में उत्तम सत संग है केवल, कर देखो इत बारारे ॥४॥
सत संगत सूरज है जग में, मेट्या भर्म अंधारा रे ।
उत्तमराम ! कहै कर जोड़े, वन्दन वार हजारा रे ॥५॥

भजन संख्या ( २६६ ) राग सारंग मंगल, प्रभाति पद संगीत ।

उत्तम हरिजन आया धन २, उत्तम हरिजन आयावे ॥टेर॥
नाम जपे सोई उत्तम कहावे, सहजे साहिब ध्याया वे ।
एसा संत उत्तम है निर्मल, नाम नीर में नहाया वे ॥१॥
उत्तम वचन उत्तम है वाणी, उत्तम बोल सुणायावे ।
सत असत का निर्णय करके, केवल ज्ञान लखायावे ॥२॥
साची बात माने संत साचा, उलट साच घर पाया वे ।

सोई हरिजन जग में धन है, माया तजे निज थाया वे ॥३॥
निज केवल निर्मल सत आतम, लेप लेश नहिं माया वे ।
एसी सैन संतों में समझी, दृढ निश्चय जब आया वे ॥४॥
ब्रह्म कृपा अरू गुरू की कृपा, और संतन की दाया वे ।
प्रेम पुरुषार्थ कछुक करणी, उत्तमराम ! हर पाया वे ॥५॥

भजन संख्या ( २६७ ) राग प्रभाती आरती पद ।

तन मन शीश दीयो गुरू आगे, सत गुरू दीनों प्यालो भर ।
उत्तम जिज्ञासी प्रेम से पायो, प्यालो सत दुख्यो जरे ॥टेर॥

मत कोई पीयो प्रेम को प्यालो,
और जावोला कोई बिगड़े ।
हम भर पीयो ब्रह मों भूलो,
लोक लाज सब गई दड़े ॥१॥
पीवे जके पले नहिं पाल्या,
पालत पालत सुरक भरे ।
धन २ भाग संतों भर पीयो,
प्रेमी को प्रेम रस अजर जरे ॥२॥
नमो लीयो जब निश्चय बाधो,

दिल में दर्द अब नहिं विसरं ।
दर्दी होवे सोई दरद पिछाणे,
बिना दर्दी कौन पारखकरे ॥३॥
जिन जिन प्यालो पूरो भर पीयो,
फेर पाछो वो नहि फुरे।
आठोई पहर तार निज तन में,
नाम निशान घट माहि घुरे ॥४॥
एसो नशो नाम को भारी,
सो हम लीयो लगन करे।
और नशा झुक दायन आवे,
पलक २ में खुवार करे ॥५॥
होय हुशियार पीयो सत प्यालो,
दिन २ नशो अब दूणो चढ़े।
जग्यो जुक्त सूँ दया करी दाता,
रोम रोम में खबर पड़े ॥६॥
चढी खुमारी राम रंग राता,
कटे गया सब कर्म कड़े।

भजन में मग्न फकर मस्ताना,
जम जोरावर अब नहिं लड़े ॥७॥

सत गुरू स्वामी कृपा करके,
अजर प्यालो दीयो भरे भरे।
उत्तमराम ! फकर भर पीयो,
गुरू कृपा सूँ जरे जरे ॥८॥

भजन संख्या ( २६८ ) राग प्रभाति आरती पद।

सत को बेड़ो डिगे नहि डोले, भव सागर के मांहि तरे।
कर इतबार शरण कोई आवे, सत गुरू वांको पारकरे ॥टेर॥

होय हुशियार संगत में आवे,
गुरू चरणो में शीश धरे।
सत उपदेश गुरू का माने,
पल पल प्रेम सूँ भजन करे ॥१॥

चेतन होय संगत में बैठे,
नींद नार कूँ दूर करे।
होय सचियार सार सत सिमरण,
हर दम हरि को ध्यान धरे ॥२॥

शुभ करणी सत नाम जपे नित,
पांच पची सूं वश मे करे।
पांच जणी पशरती रोके,
काढ कूट कटका करे ॥३॥
ब्रह बादल अरू प्रेम फुँवारा,
सत संगत में झरे झरे।
प्रेमी होवे सोई प्रेम पिछाणे,
दिल अन्दर दिल ठरे ठरे ॥४॥
सोहँ संत सतो सत समझे,
दुतियां दुर्मति दूर करे।
शील शन्तोष दया दिल साची,
जीवत ही मन मांय मरे ॥५॥
ब्रह अग्नि लागी अंग अंग में,
विषय वासना जले जले।
जले झी घर मूल मन सारो,
लख चौरासी टले टले ॥६॥

सत सूँ संत अनन्त उधरिया, अगम निगम दो साख भरे।
साचा होवे सो साच कमावे, धन धन अपनो काज करे ॥७॥
सत गुरू स्वामी कृपा करके, भव से बेड़ो पार करे।
उत्तमराम ! कहै सत का बेड़ा, जाय पूगा निज अगम घरे ।८।

भजन सख्या ( २६९ ) राग नट कल्याण पद।

अब तो ज्ञान बाण लागो, हृदय कँवल के मांई ॥टेर॥
सत गुरूजी बाण बायो, मेरी दिल मोई।
त्रिगुण तागा तत्व तूटा, मिट गया मन दोई ॥१॥
सब में आतम देव दीशे, नभ ज्यूँ व्यापक सोई।
आवे न जावे काल न खावे, कर्म न लागे कोई ॥२॥
सब में व्यापक सब से न्यारा, सब को जाणे ओई।
दूर न नेड़ो कहूँ मै कहड़ो, नहिं वो दृश्य जोई ॥३॥
अनुभव वाणी अनुभव जाणी, चिदा नन्द अनुभोई।
आत्तमराम ! ब्रह्म सत ज्ञाना, ज्ञानी जाणे कोई ॥४॥

भजन सख्या ( २७० ) राग नट कल्याण पद।

अब तो गुरू से ज्ञान पायो, मुक्त माग योई ॥टेर॥
ब्रह्म श्रोत्रिय ब्रह्म नेष्टी, सत गुरू जाण सोई।

सत गुरू स्वामी अन्तरयामी, युक्त मुक्त जोई ॥१॥

गुरू का निर्मल ज्ञान आदू, हर दम हृदय धोई ।
जुक्त मुक्त है ज्यूँ जाणी, दुतिया दुर्मति खोई ॥२॥

अखंड आतम ज्ञान एसो, करमो अतीत सोई ।
क्रिया सारी सर्गुण मांहि, निर्गुण है निरभोई ॥३॥

चेतन को निज चेतन जाणे, और न जाणे कोई ।
उत्तमरामा ! ब्रह्म अनामा, अनुभव प्रगट होई ॥४॥

भजन सख्या ( २७१ ) राग नट कल्याण आरती पद ।

आरती ! गुरू की सदा सुखदाता,
महिमा अगम वेद यूँ गाता ॥टेर॥

आपा मेट आप को लखता,
सत गुरू सोई सत का वकता ॥१॥

ब्रह्म स्वरूप ब्रह्म का वेता,
ज्ञान विज्ञान दान नित देता ॥२॥

सत गुरू अगम निगम का ज्ञाता,
भिन्न भिन्न अर्थ सैन समझाता ॥३॥

दे उपदेश भर्म मिटाता,

भव सागर से पार पठाता ॥४॥
उत्तमराम ! संत उलट समाता,
उलट समाय परम पद पाता ॥५॥

भजन संख्या ( २७२ ) राग नट कल्याण आरती पद ।

आरती ! कीयों भरम सब भागी,
ज्ञान वैराग जोत उर जागी ॥टेर॥
कलह कल्पना मन की त्यागी,
शरण गुरू की आयो बड़ भागी ॥१॥
तन मन शीश दीयो गुरू आगी,
सोहं जाण दीवी गुरू सागी ॥२॥
सुरता लगन शब्द में लागी,
सत गुरू मिल्या अगम का पागी ॥३॥
तीन लोक को तुरंत उलांगी,
तापर खेलत परम वैरागी ॥४॥
उत्तमराम ! रंग लगो वेरंगी,
वेरंग ब्रह्म लख्यो सर्वंगी ॥५॥

भजन संख्या ( २७३ ) राग नट कल्याण आरती पद ।

आरती ! संध्या सहज घर आया,
परम विवेकी परम पद पाया ।।टेर।।

पहली आरती प्रेम लगाया,
प्रेम सहित हर दम हरि ध्याया ।।१।।

दूजी आरती' दुर्मति मिटाया,
काया कोट में देव दरशाया ।।२।।

तीजी आरती तिर्गुण तज माया,
तिगु णा तीत अजीत अजाया ।।३।।

चौथी आरती चेतन पद पाया,
सत गुरू गम से उलट समाया ।।४।।

पंचमी आरती परम आनन्दा,
उत्तमराम ! परम हंस परसंदा ।।५।।

भजन संख्या (२७४) राग नट कल्याण आरती पद ।

आरती ! गुरू की प्रेम सूँ गाया,
सत गुरू तारो शरण में आया ।।टेर।।

"पहली आरती" प्रेम सत भक्ति।
अनन्त संत की करी गुरू मुक्ति।
अब के हमको पार पठाया ॥१॥
"दूजी आरती" काटो जम जाली।
अपणो जाण करो रखुवाली।
चरण कमल की राखो छाया ॥२॥
"तीजी आरती" त्रिगुण से तारो।
भवसागर से करो गुरू न्यारो।
कृपा दृष्टी करो गुरू दाया ॥३॥
"चौथी आरती" चौथे पद मेलो।
कर कृपा राख गुरू भेलो।
अगम धाम हमको पहूँचाया ॥४॥
"पञ्चमी आरती" परम पद पोता।
उत्तमराम ! जोत में जोता।
हंमा उलट अगम समाया ॥५॥

भजन संख्या (२७५) राग नट कल्याण आरती पद।

प्रेम प्रीत सूँ आरती उचारी।
हर दम गुरू का करूँ दीदारी ॥टेर॥

"पहली आरती" प्रेम भर प्याला।
पीवे जिज्ञासी गुरू मुख वाला।
प्रथम दीया निज शीश उत्तारी ॥१॥
"दूजी आरती" दोऊ कर जोड़े।
सत गुरू चरणों में चित जोड़े।
हरदम हरि सुमरे हुशियारी ॥२॥
"तीजी आरती" तिर्गुण तोड़े।
भर्म ठीकरा मन का फोड़े।
उलट आप में करे दीदारी ॥३॥
"चौथी आरती" चेतन देवा।
सत गुरू श्याम बताया भेवा।
तिर्गुण रहित निर्गुण निरधारी ॥४॥
"पञ्चमी आरती" परम पद पाया।
उत्तमराम ! संत उलट समाया।
जोत में जोत मिली इक सारी ॥५॥

भजन संख्या (२७६) राग नट कल्याण आरती पद।

प्रेम प्रीत से प्रेम रस पीनो। लागी लगन, लगन कर लीनो ॥टेर॥
दीन दयालू दर्शण दीनों। कर कृपा गुरू अपणो कीनों ॥१॥
लागी लगन सदा लव लीनो। आगे गुरू के आज आधीनो ॥२॥

राम रोम सत गुरू रग दीनो । तूटा तिमिर तिगुण कातीनो ॥३॥
भाव भक्ति से हृदय भीनो । चेतन निज चिदानन्द चीनो ॥४॥
जुगो जुग जीव जुगत से जीनो । ब्रह्म विचार समझे परवीनो ॥५॥
मोह सिमरथ सदा समानो । समझे रमझ सत सत सुज्ञानो ॥६॥
महरम लख्यों मुक्त को म्यानो । गुरू गम उत्तमराम कहै ज्ञानो॥७॥

भजन सख्या ( २७७ ) राग नट कल्याण आरती पद ।

गुरू गम ज्ञान आरती गाई, प्रेम प्रीत से परम पद पाई ॥टेर॥
फिकर मेट सत करी सफाई, विषय वास की वाश विलाई ॥१॥
काया कोट में करत कमाई, दिल में दीदार निज देव गोशांई ॥२॥
चित को चन्दन चित सूँ चढाई, तन मन शीश अरपीया ताई ॥३॥
करणी केशर तिलक कराई, भाव को भोजन थाल भराई ॥४॥
ध्यान कर धूँप धणी कूँ ध्याई, सुरत सेवादि करत सदाई ॥५॥
ज्ञान दीपक गुरू गम सूँ जगाई, देह देवल में दीयो दिराई ॥६॥
आतम देव दृष्टि में आई, लाधी लाल लगन लिव लाई ॥७॥
"सोहं" शुद्ध स्वरूप सदाई, निगुण सब घट नभ की न्याई ॥८॥
सर्वातीत सर्व का साई, सत गुरू दीन दयाल परसाई ॥९॥
सुरत उलट सत माहि समाई, उत्तमराम । सत चित अथाई ॥१०॥

ॐ शाति ! शांति !! शाति !!!

इति श्री स्वामी उत्तमरामजी महाराज कृत ग्रन्थ

श्री उत्तमराम-भजन प्रकाश सम्पूर्णम् ।

अथ श्री स्वामी उत्तमरामजी महाराज कृत

## भविष्य प्रकाशन उपदेश दृश्य !

### ※ इन्दव छन्द ※

सत सदा सुखसागर का हंस, जा घट ज्ञान विवेक विचारा।
खीर रू नीर जुदे कर देवत, सत असत को जाणण वारा॥
अक्रोध अमान समान सुज्ञान है, जीव सुधारण तारण हारा।
उत्तमराम! ता साध की संग में, जीवन का नित होत सुधारा॥१॥

संत चरणन में शीश नमावत, ता तन अघ समाप्त सारा।
सत सुभाषण चित धरे नर, ता चित शांति सदा सुखधारा॥
संत दयाल की परम कृपा से, परम निजानंद पावत प्यारा।
उत्तमराम! पुकारत प्रगट, सत समागम का उपकारा॥२॥

संत पधारत कारज सारत, बोलत बोल सुधारस प्यारा।
जा घर सत की सेव करे नित, ता घर जम न जोर लिगारा॥
सत विराजत सो घर पावन, प्रत्यक्ष देव सदा संत सारा।
उत्तमराम! सदा सत संग में, भागत भर्म अज्ञान अँधारा॥३॥

चाल कुचाल तजो सब प्राणी जु, साच सुचाल हृदय विच धारो।
राम रू धर्म की वारता राखहू, पाप उपाधि को दूर निवारो॥
ऊठते बैठते बोलते डोलते, राम सदा सुख धाम उचारो।
उत्तमराम! आरामजी आप में, आतम चेतन आप विचारो॥४॥

दोहा—संत सेवा सत संग कर, हरि नाम उर धार।
साधन युत निश्चय लखो, उत्तमराम! निरधार॥५॥ इति.



❀ श्री हरि गुरू सच्चिदानन्दाय नम ❀

श्री श्री १००८ श्री मत्परम हंस परिव्राजकाचार्य ब्रह्म निष्ठ.

श्री स्वामी उत्तमरामजी महाराज के परम शिष्य–

# वि० सन्त रामप्रकाश. वैष्णव, कृत.

भविष्य प्रकाशन का भव्य भाव दृश्य प्रारम्भ।

–=❖=–

## ❀ श्री गुरू महिमा अष्टक ❀

## ❀ इन्दव छन्द ❀

उत्तम को गण देव मनावत, उत्तम ध्यावत उत्तम प्यारे।
उत्तम कारज सारत उत्तम, ध्यान सदा शिव उत्तम धारे।
उत्तम सत चित आनन्द उत्तम, व्यापक उत्तम विश्व अधारे।
रामप्रकाश ! नमो पदवन्दन, सत गुरू उत्तमराम ! हमारे ॥१॥

शेष गनेश रू लोक ब्रह्मादिक, शारद यम सुरेश उचारे।
मो दिग पाल धनेश सुरादिक, नाग नगादिक उत्तम धारे।
यक्ष रू गन्धर्व किन्नर पावन, ध्यावत उत्तम [illegible]।
उत्तम के हित उत्तम ध्यावत, रामप्रकाश ! [illegible]

उत्तम सो भव सिंधु ही तारत, उत्तम उत्तम लोक सिधारे।
उत्तम अनव्यय उत्तम आतम, उत्तम रूप सु विश्व कहारे।
उत्तम के सम उप न उत्तम, उत्तम ज्ञानी सु भेद निहारे।
रामप्रकाश! वन्दू सत उतम, ताहि को ध्यान लगो उर धारे ॥३॥

उत्तम ही भय भेद विडारत, उत्तम संत महत अपारे।
उत्तम के बिन और न भास्त नाक तलातल भूमि मंझारे।
उत्तमराम! ही उत्तम चेतन, अज अखड सु केवल प्यारे।
राम प्रकाश! पुकारत उत्तम, सो गुरू उत्तमराम! हमारे ॥४॥

उतम उतम लोक लोकान्तर, हरि हर उतम को नित ध्यारे।
उतम कारज में नित उतम, उतम ध्यावत हर दम प्यारे।
उतम उतम उतम सर्व ही, सर्वत्र सर्वज्ञ सु एक अपारे।
रामप्रकाश! पुकारत उतम, सो गुरू उतमराम! हमारे ॥५॥

ऊपर नीचे रु मध्म विभूवत, उतम उतम को विस्तारे।
नीच रू ऊँच में प्रेम प्रभाव में, योग वैराग्य में उतम धारे।
आदि अवसान रू मध्य में उतम, उतमराम! सो आरम् पारे।
रामप्रकाश! वन्दू सत उतम, सो गुरू उतमराम! हमारे ॥६॥

उतम को अज चिन्टी पर्यन्त ही, ध्यावत आदि नमो नित प्यारे।
उतम में शुभ लक्षण राजत, उतम पञ्च केशी शिर धारे।
उतम साधन ज्ञान विज्ञान में, उतम सागर नागर भारे।
रामप्रकाश! पुकारत उतम, सो गुरू उतमराम! हमारे ॥७॥

गङ्गाराम, हरिराम, जीयाराम, सुखराम।
भक्ति ज्ञान वैराग्य में, आचार्य निधान जो ॥२॥

ब्रह्म निष्ठ अचलराम, ब्रह्म वेता उतमराम।
वैष्णव स्नेही राम, नीति शील वान जो ॥
निर्गुण से सगुण सु, धार हरि आये जग।
जीवन को काट भेद, भर्म को विलान जो।
पञ्च केशी शीश राजे, विशिष्टाऽद्वैत साजे।
अखण्ड ब्रह्मचारी व्रत, मत अधिष्ठान जो ॥
अष्टाङ्ग † प्रणाम करे, सन्त रामप्रकाश ही।
भक्ति ज्ञान वैराग्य में, आचार्य निधान जो ॥३॥

ओम सोहं राम शब्द, पञ्च केशी दृढ पास।
पीताम्बर, भगवाँ सु, भेष ही हमारा है ॥
गूदड़ ही गादी हम, रामावत सन्त ज्ञान।
रामायण, हरि राम, इष्ट सु हमारा है ॥
श्री उत्तम आश्रम ही, रामद्वारा, कागारोड़।
नागोरी ही द्वार बार, निवास हमारा है ॥
गुरूदेव ! उतमराम, शहर जोधपुर धाम।
सन्त रामप्रकाश ! ही, नाम जु, हमारा है ॥४॥

† पद्भ्यां कराभ्यां जानुभ्यां मुरसा शिरसा दृशा।
वचमा मनसा चैव प्रणामोऽष्टाङ्ग इरितः ॥१॥

## ❊ कुण्डलिया छन्द मिश्रत दृश्य ❊

पथ प्रपच को जिन तजा, तिन पायो निज खास।
निजानद रस पाय के, रखी न मन में आस॥
रखी न मन में आश, सर्व सें भये निराशा।
तीनों एषणा त्याग के, काटी जिन अतर आशा॥
फासी माया त्याग मग, लख्या सार सब ग्रथ।
राम प्रकाश! निश्चय किया, तजा पक्ष जग पथ॥ १॥
परमात्म सो आत्मा, निश्चय लिया विचार।
जीवात्म इक रूप सत, रहा न द्वैत लिगार॥
रहा न द्वैत लिगार, भर्म का किया नाशा।
अतर आवर्ण काट के, तोड़ी निज फासी आशा॥
अचल अद्वैतातीत, सच्चिदानन्द पागम।
राम प्रकाश! इक रूप निज, परमात्म आत्म॥२॥
आशा फासी जगत में, महा अप्रबल तात।
तामे बधे सकल जग, गृही लोक जमात॥
गृही लोक जमात, नाना सुत वित इच्छा।
थूल भोग माया वच्छे, अन्तर लोक परेच्छा॥
योगी यती जग सेवडा, दर्शन छ या फाशा॥
रामप्रकाश! ज्ञानी वही, काटी फासी आशा॥३॥
काल महा जबरो बली! सब को पकड़े आय।
क्या राजा क्या रंक, इक दिन सब ही जाय॥
इक दिन सब ही जाय, कर पट सूवे तानी।

कोई पास न आयगो कुटुम्ब माल औ रानी ॥
मरनो सुन के कांपते, सुर नर चेतो व्याल।
राम प्रकाश ! जबरो अति, बली जोरावर काल ॥४॥

राम † नाम के भजन ते, नाश होय सब प्रास।
जिम रज अग्नि के पड़े, जले लखों मन घास ॥
जले लखों मन घास, याविध मल जर जावे।
अन्तर सात्विक होय जब, तब कछु उक्ति आवे ॥
साधन संग गुरु वचन प्रति, दृढ श्रधा तज्ञ धाम।
राम प्रकाश ! दर्शे तभी, अचल अखंड घन राम ॥५॥

राम रखे जिहिं हाल में, तिहिं में रहिये मित।
सकल कल्पना छोड़ के, भजन में रहिये नित ॥
भजन में रहिये नित, हर्ष शोक नहिं करना।

---

† (र) रकारोऽनल बीजं स्यात् ये सर्वे वडवादय।
कृत्वा मनो मल सर्वं भस्म कर्म शुभाशुभम् ॥१॥
(ा) आकारो भानु बीज स्यात् वेद शास्त्र प्रकाशक।
नाशयत्येवसोदीप्त्या हृत्स्थ मज्ञानजं तम ॥२॥
(म) मकारश्चन्द्र बीजं स्याद्य दर्शं परिपूर्णम्।
त्रैताप हरते नित्यं शीतलत्वं, करोति च ॥३॥
फल - वैराग्य हेतु परमो रकार कथ्येत बुधै।
आकारो ज्ञान हेतुश्च मकारो भक्ति हेतुक. ॥४॥
राम रामेति रामेति रमे रामे मनोरमे।
सहस्रनाम तत्तुल्यं श्री राम नाम वरानने ॥५॥

रूखा सूखा खाय के, किहिं विध औदर भरना ॥
भूमि पे कर सेज, क्षमा ताष उर धाम।
राम प्रकाश! विक्षेप तज, जहं तह व्यापक राम ॥६॥
राम रमे * ब्रह्मण्ड में, विश्व व्यापक रूप।
सच्चिदानंद अनव्यय सो, परमानन्द स्वरूप ॥
परमानन्द स्वरूप, हस्ति इल्म सरूरा।
अस्ति भांति प्रिय आप, सर्व माहिं भरपूरा ॥
अनल हक्क सत ब्रह्म सो, रूप रंग नहिं नाम।
राम प्रकाश! अद्वैत निज, जहं तहं व्यापक राम ॥७॥
सुनलो कान उघार के, धनी पियारे एक।
भली यही मधूकरी, करों न जामे शंक ॥
करो न जामे शङ्क, रियासत राज से भारी।
भाति २ रस नाज का, सन्तों को हद प्यारी ॥
लाचारी कुछ ना करूं सहजे भिक्षा सार।
रामप्रकाश! गोविंद भजूं, सुनलो कान उघार ॥८॥
बाजी सर्व जु कर्म की, देखो आख संसार।
कोई पीवे गंग जल, कोई के जल खार ॥
कोई के जल खार, कोई के वाहन त्यारी।
कोई तन चोला नहिं, पैदल पाव उघारी ॥
कोई कर्म वही भोगते, पंडित मूरखा काजी।
रामप्रकाश! प्रगट कहै, सर्व कर्म की बाजी ॥६॥

* "नाम चतुगुन पंचयुत, द्विगुणित वसु हृत शेष।
रम्यौ राम सब जगत में, तुलसी! यह प्रति रेप ॥१॥"

## * घनाक्षरी छन्द *

सत संग कर नित, साधन को धार मित।
चिन्तन हरि को चित, ध्यान शील धारना॥
आचरण सुधार प्यारे, दोष ही निवार सारे।
अष्ट * मद भर्म भारे, तन माहि धार—ना॥
गुरू संत सेव मित, मात तात भ्रात कुल।
दीन वृद्ध लघुन की, सेवा चित धारना॥
ग्रंथ सत पढ करि, जान चिदानन्द हरि।
राम ही प्रकाश! निज लक्ष्य को सुधारना॥१०॥
वेद सन्त ऋषि सारे, ग्रन्थन के ज्ञाता भारे।
पुरान कुरान प्यारे, देत यूँ पुकार जो॥
मुनि ही स्मृति कार, भाष्य कर्ता नीति कार।
उपनिषद् ग्रंथ सार, देत ललकार जो॥
अष्ट * मद दोष सारे, भव रोग देन वारे।
तन मन वाणी तज, होय निस्तार जो॥
संत गुरू सत संग, क्षमा शील तोष प्रेम।
राम ही प्रकाश! कहै, मोक्ष हृदय धार जो॥११॥
तप कर जप कर, तीर्थ स्नान कर।
सत गुरू संग कर, भेद को गमावना॥
साधन को चारू संग, सत संग वर राग।
शील प्रेम धार अङ्ग, शंस्य उडावना॥

* दोहा -विद्या, जोभन, जाति, धन, प्रभुता, सुन्दर रूप।
कुल, मदिरा, मद अष्ट तज, महिमा बढे अनूप॥१॥

विद्या पढ धार धीर, गुण संग्रह भीर।
तर भव वाद तीर, राम हरि गावना॥
उत्तम भावना धार, उत्तम को संग प्यार।
राम ही प्रकाश! निज, मुक्त कहावना॥१२॥

मनुष्य की देह धरि, कौन तैं कमाई करि।
जान्यो नाहि चिद् हरि, लाभ कछु पायो-ना॥
दान पुण्य तीर्थ रू, व्रत नेम धर्म प्रेम।
क्षमा शील गुरू सेव, हरि रस गायो-ना॥
ब्रह्म को विचार कर, जग विष्य पर हर।
गुरू सत सग कर, लाभ को उठायो-ना॥
आर्जव शंतोष शम, करके साधन दम।
राम ही प्रकाश! निज, † मन ठहरायो ना-॥१३॥

साधन रू सत संग, भर्म को निवार रग।
भगवत भजन माहिं, राजी भगवत है॥
आशा पास काटे राश, जाने शुद्ध अविनाश।
नीति ज्ञान भक्ति पथ, जानत अनंत है॥
लोक सुत वित तीन, एषणा को करे क्षीन।
दृश्य नाश निश्चय धीर, महत महत है॥
दृष्टा होय विचरत, संतन की गम सार।
राम ही प्रकाश! कहै, वही पूरा संत है॥१४॥

---

† मन एव मनुष्याणां कारणं बन्ध मोक्षयो।
बन्धाय विषयासक्तं मुक्तं निर्विषयं स्मृतम्॥ (श्रुति)

हर्ष रू शोक नाहिं, लोभ घट क्रोध नाहिं।
मित्र कुल वैरी नाहिं, कामना ना घट में॥
निष्प्रही वही सत, जान लीयो निज तत।
नार नहिं घर कत, सिंधु नाहिं तट में॥
दास सुत बन्धु तात, देश रू प्रदेश गात।
माया कुल मोह मद, तोडी फास झट में॥
जीवन मुक्त सोई, परम विदेही जोई।
राम ही प्रकाश! हरि, आठो याम रट में॥१५॥

माया कोश कोट किले, दारा सुत दासी दास।
नौकर जु शूर वीर, हाजरी हजूर जो॥
हाथी घोड़े रथ सेना, बाजत दमामे वाजे।
तोफ रू नगारची की, महा लम लूर जो॥
सुन्दर स्वरूप देह, अरोग सु विद्यावान।
सुर पद शक्र अज, अहता भरपूर जो॥
एक ही हरि की भक्ति, विहीन जु पशु शम।
राम के प्रकाश! बिन, माया सब धूर जो॥१६॥

विद्या वान गुणी तपी, पण्डित महन्त जपी।
ब्राह्मण चत्री वैश्य शुद्र, देह धारी जान लो॥
आश्रम रू जाति नाना, वृत्त मेल जल तेज।
इन्द्र चन्द सूर तारे, लोक सृष्टा मान लो॥
विष्णु हर माया काया, नारी वृद्ध यूवा बाल।
भूत दूत सुरासुर, यक्ष किन्नर गानलो॥

नर पशु पत्ती सारे, काल ही के मुख माहिं।
राम ही प्रकाश ! रहे, आदि मध्म आन लो ॥१७॥
ब्रह्म को स्वरूप सत, चिदानन्द एक हरि।
अचल अखण्ड निज, अनव्य अविनाशी है॥
अस्ति भाति प्रिय जीव, आत्म स्वरूप ब्रह्म।
इल्म सरूर हस्ति, विश्व को प्रकाशी है॥
अनही अपार शुद्धी, अव्यय सो लक्ष्यार्थ।
घट मठ घनानन्द, मौन नही गाशी है॥
भेद नहिं भ्रांति कछु, कर्म न क्लेश रंच।
राम ही प्रकाश ! निज, निज को विकाशी है॥१८॥
एक ब्रह्म आर पारे, व्यापक जहान सारे।
माया भ्रान्नि कार्य भारे, रञ्च न दर्शात रे॥
सोहं सोह एक रूप, सत चित प्रिय नूप।
सर्व माहिं घन गूप, सोह * लखात रे॥
अचल अखड अति, शुक्ष्म थूल नाहिं गति।
वाणी गोचर नाहि मति, मौन नहिं गात रे॥
निश्चय योई अधिष्ठान, राम ही प्रकाश ! गान।
परमानन्द सत्य ज्ञान, खोय नहिं पात रे॥१६॥

※ दोहा छन्द मिश्रत दृश्य ※

मत सग जहाज जगत में सत खेवैया जान।
चढ़े जिज्ञासु शीश दे, पल में पहुँच कल्यान॥२०॥

* दृष्टि ज्ञान मयीं कृत्वा पश्येद् ब्रह्म मयं जगत्। श्रुति०

हर्ष शोक कुछ ना करे, गुरू मर्यादा पाल।
राम * जपे शंस्य तजे, हरी करि है प्रति पाल ॥२१॥
फिकर ठीकरा फोड़िया, भर्म दीया छिट काय।
लाचारी कुछ ना करे, भगवन्त देवे आय ॥२२॥
काल बली महा अप्रबल, घर घर सब को खाय।
जासे संत जन ऊभरे, सच्चिदानन्द रति लाय ॥२३॥
चणा पान जल शकर भल, सूके टुकर मिष्ठान।
जैसा तैसा पायके, ज्ञानी रहे मस्तान ॥२४॥
जगल मन्दिर वृक्ष तल, शहर मस्जिद शमसान।
जहँ तहँ विचरे जगत में, निरभय संत निरवान ॥२५॥
हर्ष शोक अरु चंचलता, रागादि दुख भान।
शम दम साधन सहित जो, विचरे संत महान ॥२६॥
रामप्रकाश ! तन में लखे, सच्चिदानन्द अधिष्ठान।
साधन युत निर्वासना, जीवन मुक्त पहिचान ॥२७॥
हूँतूँ दोनू छांडिके, ईश ॐ जीव को त्याग।
गुरू गम साधन राह में, पाया आप अथाग ॥२८॥

---

* रमन्ते योगिनोऽनन्ते नित्यानन्दे चिदात्मनि।
इति राम पदे नासौ पर ब्रह्माभिधीयते ॥१॥
र अज आ हरि देव जो, म हर शक्ति त्रिजोय।
राम रम्यो सब ठाम में, सम दृष्टि निरमोय ॥१॥

ॐ "जीवो ब्रह्मैव ना पर."-"सर्वं खल्विदं ब्रह्म"

प्रेम लगा हरि दर्श को, तन मन गया जु भूल।
गुरू गम राही साधते, जाय मिला जु रसूल ॥२६॥
कहो जी कैसे पाईये, भूल चतुरता ठोर।
तैसे ही इक प्रेम में, नेम न रहता और ॥३०॥
अग्नि बर्फ इक ठोड में, रहे न कबहू भाय।
प्रेम नेम इह भाति मे, रहे न संग बनाय ॥३१॥
मिश्री जल मिश्रित कभी, रहे न कोऊ प्रसग।
एक रहे इक गल मिटे, प्रेम नेम इह रग ॥३२॥
गुरू गम प्रेम पिछाणिया, राम लग्न नव ठान।
उर लागत रस जानिया, मिट गई खेंचा तान ॥३३॥
प्रेम सुधा जब मैं पिया, तुरंत भया मस्तान।
तन धन सब ही भूल के, कीया शीश कुरबान ॥३४॥
ज्ञानी को इक ज्ञान है, ध्यानी जाने ध्यान।
गृही सेवे भल दोऊ को, ताही मे कल्यान ॥३५॥
"राम प्रकाश" व्यापक विभू, सत चेतन इक सार।
तासंग मस्ता जो फिरे, सो मस्तान अपार ॥३६॥
ज्ञान ध्यान सब ही करे, कठिन प्रेम पथ भार।
जप तप तीर्थ सब करे, कठिन सु प्रेम कटार ॥३७॥
लेत नाम ना भव तरे, कपटी मूढ गँवार।
प्रेम मस्ताना जो अहे, सो होवे भव पार ॥३८॥
सत चित आनन्द त्रय सत, नाम रूप जग जान।
हस्ति इल्म सरूर लख, कीया भर्म तम हान ॥३९॥

अस्ति भाति प्रिय रूप मैं, नाम रू रूप समात।
नाम रूप मिथ्या युगल, आगे आप अजात ॥४०॥
सत चित आनन्द आतमा, हस्ति इल्म सरूर।
अस्ति भाति प्रिय अनल हक्क, सो मम रूप जरूर ॥४१॥

भजन विकाश ( १ ) राग आशावरी, टोडी पद।

साधो भाई ! सत गुरू का लक्ष योई।
दया गरीबी ब्रह्म रत निश्चय, द्वैत वासना खोई ॥ टेर ॥
दे उपदेश दृढावे आतम, भेद भाव मत धोई।
काटे कर्म भर्म को भागे, ऊंच नीच हो कोई ॥ १ ॥
हर्ष न शोक लक्ष का लक्षा, निज आतम अनुभोई।
वाद विवाद मान अपमाना, सम दृष्टी समलोई ॥ २ ॥
ब्रह्म निष्टि त्यागी अवधूता, वर आप नहिं दोई।
निज रूचि विचरे सदा आनन्दा, सत्य चेष्टा गोई ॥ ३ ॥
उत्तमराम ! गुरू सत पूरा, वेद संत कह सोई।
रामप्रकाश ! मुरशिद जो पूर्ण, सदा करे निरभोई ॥४॥

भजन विकाश ( २ ) राग आशावरी, टोडी पद।

साधो भाई ! संत सदा उपकारी।
कर कृपा सत संग परसावे, परम ज्ञान विस्तारी ॥टेर॥
दया निधान ब्रह्म के वेता, भावन करत विचारी।
आर्त तारे वचन पुकारे, भव का भव विदारी ॥ १ ॥
अनन्त जिज्ञासु तारे पहले, संख्या कोट हजारी।

नित्य अवतार हरिजन पूर्ण भक्तन के भयहारी ॥ २ ॥
उत्ताम जिज्ञासु शर्णे आवे, तुरन्त करे निस्तारी।
अपना आप लखावे पूर्ण, सच्चिदानन्द अपारी ॥ ३ ॥
व्यापक ब्रह्म ज्ञान में निश्चय, अपना आप अविकारी।
शस्य काटे भर्म निवारे, सत सोई अवतारी ॥४॥
जन्म मरण का फन्दा काटे, भेटे सिरजण हारी।
रामप्रकाश ! साधन के शर्णे, सन्तन की बलिहारी ॥५॥

भजन विकाश ( ३ ) राग आशावरी, टोडी पद।

साधो भाई ! पद सत संग महाना।
साधन युत जिज्ञासु सेवे, होय तुरन्त कल्याना ॥ टेर ॥
पूर्ण युक्त मुक्ति पद पावे, द्वैत भर्मना भाना।
ब्रह्म ज्ञान का प्याला पीकर, होय अखण्ड मस्ताना ॥१॥
हर्ष शोक शस्य दुःख काटे, पाय व्यक्तोदित ज्ञाना।
पूर्ण जिज्ञासु पार पठावे, निश्चय कर अधिष्ठाना ॥ २ ॥
परमानन्द परसावे पूर्ण, काट विक्षेपता नाना।
द्वंद दोष सत संग में निवृत, नहिं दो ज्ञान अज्ञान ॥३॥
उत्तामराम ! गुरु ब्रह्म ज्ञानी, दीया मुक्ति का बाना।
रामप्रकाश ! दुरम गुरु पाया, सहज हूवा निरवाना ॥४॥

भजन विकाश ( ४ ) राग आशावरी, टोडी पद।

मनरे ! वह जन परम वैरागी।
तृष्णा चिन्ता दूर करी जिन, प्रीत हरि से लागी ॥टेर॥

काम क्रोध मोह मद मत्सर, लक्ष आसुरी त्यागी।
शम दम श्रधा धार विवेका, संगत सत का पागी ॥१॥
माया तज आशक्ति आवर्ण, निरभय नगर का मागी।
सत गुरू साधन संगत करके, शस्य मटकी भागी ॥२॥
पक्ष न रक्ष निज में कर निश्चय, हर्ष शोक नहिं दागी।
शील संतोष क्षमा सत भक्ति, निज आतम का रागी ॥३॥
उत्तमराम ! की कृपा सेती, अनुभव उक्ति जागी।
रामप्रकाश ! निश्चय सत आतम, सच्चिदानन्द निज सागी ॥४॥

भजन विकाश ( ५ ) राग आशावरी टोडी पद।

साधो भाई ! भयानक करूँ पुकारा।
योगी यती राव रंक सुनजो, यह जग काल अहारा ॥टेर॥
ऊँच नीच तन धारी सारे, नर नारी लख सारा।
तीन पांच दृश्य गुण गाया, सभी काल का चारा ॥१॥
ब्रह्मा विष्णु इन्द्रादि देवा, काल करे रखवारा।
कई खाया खावे अब आगे, काल फिरे मतवारा ॥२॥
काल *का काल अखंड अचल है, ब्रह्म ज्ञानी उर धारा।
राम प्रकाश ! अमर†अधिष्ठाना, दृश्य सभी असारा ॥३॥

---

*घटावभास को भानुर्घट, नाशे न नाश्यती।
देहावभासक: साक्षी देह, नाशे न नश्यति ॥१॥

† न जायते म्रियते वा कदाचिन्नायं भूत्वा भविता वा न भूय।
अजो नित्य: शाश्वतोऽयं पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे गी० २।२०

भजन विकाश ( ६ ) राग राजेश्वरी हेली।

हेली! सत भक्ति सत सार है, करे सु मुक्ता होय ॥ टेर ॥
हरि भजन हर दम जपो, जात वर्ण मद खोय।
काम क्रोध अहंकार खो, मन तन वाणी धोय ॥ १ ॥
सत संगत साधन गुरु, सब का साधन जोय।
कष्ट पड़े त्यागो नहिं, कपट राख मत कोय ॥ २ ॥
द्रव्य ममता त्याग सब, सत भगवत रति पोय।
साधन गुरु गम साधना, जान आप निरभोय ॥ ३ ॥
मुक्ति होय सब बन्ध की, ऊंच नीच नहिं दोय।
रामप्रकाश! हरि नाम भज, हरि रूप निज होय ॥ ४ ॥

भजन विकाश (७) राग राजेश्वरी, हेली।

हेली! मत करजो परतीत कोई, यह जग काल अहार ॥ टेर ॥
बड़े बड़े बलवान सब, राव रंक सरदार।
रावण राम कंस कृष्ण सो, राज भूप दरबार ॥ १ ॥
इन्द्र चन्द्र अज रुद्र लो, गज चिंटी विस्तार।
लघु गुरु तन धार के, कर करके बल धार ॥ २ ॥
काल महाबल व्याल सो, गाल भरे इक सार।
कई खाया कई खायेगो, सब ही मुख मझार ॥ ३ ॥
तन धन जोबन पाय के, करजो मत अहंकार।
राज पाट धर अहं पना, जावन लगे न वार ॥ ४ ॥
सत नर नीति दान कर, अतिथि सत सतकार।
रामप्रकाश ' हर नाम जप, निश्चय ही भवपार ॥ ५ ॥

भजन विकाश (८) राग राजेश्वरी, हेली।

हेली! सदा ब्रह में झूलिये, होय मस्त इकसार॥ टेर॥
गुरु गम साधन कीजिये, साधन संगत धार।
हो गल ताना आप में, सौदा कर सचियार॥ १॥
आशा ममता मार मद, क्रोध वेरी को मार।
मर जीवा हो डोलिये, त्याग चलो संसार॥ २॥
अलख अजूणी निर्मला, तासे कर निज प्यार।
मित्र नाता सब तोड़ दे, अनल हक्क कर यार॥ ३॥
सत गुरु साचा कीजिये, हरि मिलावण हार।
रामप्रकाश! अवधूत कह, गूदड़ की ललकार॥ ४॥

भजन विकाश (९) राग राजेश्वरी, हेली।

हेली! ब्रह मस्तानी रात दिन, खडी करूं इकरार॥ टेर॥
ब्रहनि हर दम तलफती, कठिन ब्रह की धार।
ब्रही मिले कोई आय के, कहूँ ब्रह की मार॥ १॥
महा कठिन ब्रह वाट है, प्रेम सिन्धु नहिं पार।
पथिक नहिं मत वादिया, ना पूछे कोई सार॥ २॥
ब्रह नशा चक चूर है, पीते ही मन ठार।
ब्रह नशा हरिजन पीये, मिटे नहिं उसकार॥ ३॥
ब्रह हाल जाने मत स्वामी, के जाने दिल दार।
रामप्रकाश! ब्रह मद मार्ती, छोड चली संसार॥ ४॥

भजन विकाश (१०) राग मंगल-अरिल्ल-प्यारी।

प्यारिए! पायो एक अद्वैत, आपनो रूप है।
जामे भर्म नहिं द्वैत सोई मत अनूप है॥ १॥

व्यापक घट मठ एक, अनल हध रूप है।
सच्चिदानन्द विवेक, नहिं बोले नहिं चूप है ॥ २ ॥
नहिं जग एक न दोय, नहिं विकार तंह जूप है।
कभी मिटे नहिं होय, नहिं छाया ना धूप है ॥ ३ ॥
हस्ति इल्म सरूर, नहिं तहाँ भव कूप है।
रामप्रकाश! गफूर, निज मे एकन भूप है ॥ ४ ॥

भजन विकाश (११) राग झंझोटी पद संगीत।

आलीरी! सैंता सत सतन को दास ॥ टेर ॥
जाके राग द्वेष नहिं मन में, नहिं माया की आस ॥१॥
हर्ष न शोक मान अपमाना, साधन सहित निरास ॥२॥
ज्ञान सुनावे भर्म उडावे, जग मे रहत उदास ॥३॥
भक्ति ज्ञान वैराग्य युत पाया, घट मे रामप्रकाश ॥४॥

भजन विकाश (१२) राग नट कल्याण आरती पद।

दोहा.-शाके मेष वृश्चिक तुला, गुणाकर, मिश्रन करा मास ।
वार मेष पूनम गुरू, ग्रन्थ भयो प्रकाश ॥ १ ॥
श्लोक - ॐ कारो हि महामन्त्र सर्वं गुह्य सनातन ।
सोऽहं कारो धर्म पद परमात्म स्वरूपकम् ॥ १ ॥
श्लोकार्धेन प्रवक्ष्यामि यदुक्तं ग्रन्थ कोटिभिः ।
ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या जीवो ब्रह्मैव केवलम् ॥ २ ॥
दोहा -ब्रह्म रूप अरु ब्रह्म चित, ताकी वानी वेद ।
भाषा अथवा संस्कृत, करत भेद भर्म छेद ॥१॥

शान्ति पाठ-बृहदारण्यको० ५|१|१

ॐ पूर्ण मदः पूर्ण मिदं, पूर्णात् पूर्ण मुदच्यते ।
पूर्णस्य पूर्ण मादाय, पूर्ण मेवा वशिष्यते ॥ १ ॥

ॐ शान्ति ! शान्ति !! शान्ति !!!

पुस्तक मिलने का पता.—

**श्री उत्तम आश्रम (रामद्वारा)**

वि० सन्त रामप्रकाश वैष्णव,
नागौरी द्वार के बाहर, कागा रोड, उत्तम चौक,
जो ध पु र ( रा ज स्था न )



# संक्षिप्त श्रुति सुधा

(१)

यह जीव ही ब्रह्म अंश है जो,
 द्वैत में होय भाश है।
  सत संग गुरु मुख वाक्य सुन के,
   भर्म आवर्ण विनाश है॥

(२)

शंस्य भान तूँ जान ले सत,
 चित आनन्द निज रूप है।
  हस्ति इल्म मसरूर मत है,
   "नाम रूप" भव कूप है॥

बरहक चेतन ब्रह्म तूँ मैं, जहां तहां नहं दूर है।
राम अल्ला अद्वैत घनानन्द, विश्वात्म भरपूर है॥३॥

अस्ति भाति इष्ट प्रिय सोई,
 प्रभा हमा आत्म अपार है।
  जनम मरणादिक देह का धर्म,
   तूँ ही निरञ्जन निर्विकार है॥४॥